५४। भयदेनेवाले असुरोंके खुन पीनेवाला वह बाण रघुके हृदयमें प्रवेश करके मानों पहले न पीये हुए मनुष्यके खुनको कुतूहलसे पीने लगा।

५५। कार्तिकेकी समान पराक्रमी रघुने भी ऐरावतके आघात करनेवाले कठिन अंगुलीवाले और शचीके पत्र रचनासे शोभित इन्द्रके हाथमें अपने नामवाला बाणको गाड़ दिया।

५६। मोरके पंखसे शोभित दुसरे बाणसे रघुने इन्द्रको बज्रके चिह्नवाला ध्वजको काट डाला। देवकुलकी राजलक्ष्मीका केश बलसे काटनेसे इन्द्रका जैसा क्रोध होता है रघुके उपर भी वे वैसे क्रोधित हुए।

५७। जीतनेकी इच्छा करनेवाले दोनों वीरोंके सर्पकी समान उपर और नीचे जानेवाले बाणोंसे भयानक युद्ध होने लगा। और उनके सेनाओं निर्लिप्त होके युद्धको देखने लगे।

५८। मेघ जैसे अपनेसे उत्पन्न हुई अग्नि ( बिजली ) को नहीं बुझा सकता है उस प्रकार इन्द्र भी अपने अंशसे उत्पन्न हुए रघुको नहीं निवारण कर सके।

५९। इसके बाद रघुने इन्द्रके हरिचन्दन चर्चित मणिबंधमें अर्द्धचन्द्राकृति बाण गाड़कर मथते हुए सागरकी समान घोर शब्द करनेवाले धनुषको डोरीको काटा।

६०। इन्द्रने अधिकतर क्रोधसे धनुषको त्याग करके प्रबल शत्रुका नाश करनेकी इच्छासे पर्वतोंके पंख उखाड़ने योग्य चमकते हुए बज्रको ग्रहण किया।

६१। हृदयमें उस बज्रका चोट पाकर रघु अपने सेनाओंके आंसुके साथ पृथ्वीमें गिर पड़ा परन्तु एक निमेषमेंही उस व्यथाको हटा कर सेनाओंके हर्ष शब्दके साथ उठके खड़ा हुआ।

६२। इन्द्र इस प्रकार कठोर शस्त्र चलानेसे भी रघु युद्ध करने ही लगा। उनका पराक्रम देखके इन्द्र बहुत सन्तुष्ट हुए। क्योंकि गुण सभी स्थानमें समादृत होता है।

६३। तब इन्द्रने प्रगट बोला कि पर्वतोंपर भी नहीं रुकनेवाले मेरे बज्रको तुम्हारे सिवाय दुसरे किसीने नहीं सहा। इस लिये मैं तुम्हारे उपर प्रसन्न हुं। घोड़ेको छोड़कर तुम्हारी जो इच्छा है सो मांगो।

६४। राजकुमार रघु तरकससे एकठो बाण निकालते थे। उसके सोनेके पुंखोंको प्रभासे अपनी अंगुली चमकती थी। इन्द्रको

बात सुनकर रघुने उस बाणको फिर तरकसमें रखकर सुन्दर वचनसे इन्द्रको कहा ।

६५ । हे प्रभो आप यदि जरूर ही घोड़ेको नहीं छोड़ियेगा तब मजस्र यज्ञ दीक्षामें उद्योगी मेरे पिताको विधिपूर्वक ये यज्ञपूर्ण करनेका फल दीजिये ।

६६ । और यज्ञमें व्रती होनेके कारणसे शिवजीके एक अंशके बराबर दूसरेका अनभिगम्य पारिषदोंसे घिरे हुए मेरे पिताको आपहीके दूतसे ये संवाद सुनाइए ।

६७ । मातलि-सारथि इन्द्र रघुको 'तथास्तु' बोलके अपने स्थानपर चले गये । सुदक्षिणा-पुत्र रघु भी अति प्रसन्न नहीं होकर राज-सभाको गये ।

६८ । रघुके पंहुचनेके पहले ही ये खबर इन्द्रके दूतसे राजा दिलीपको मिला । वे पुत्रको अभिनन्दित करके वज्रके घावसे चिह्नित हाथमें अपने हाथ मलने लगे और आनन्दसे राजाका हाथ अवश हो गया ।

६९ । जिनकी आज्ञा सर्वत्र पालन की जाती है सो राजा दिलीपने स्वर्ग प्राप्त होनेको इच्छासे सीढ़ियोंकी पंक्तियोंको समान यज्ञकी निनान्वे पंक्ति पूरी की ।

७० । इसके बाद विषयोंसे निवृत्त होके युवा पुत्रके हाथमें यथाविधि राज्यभार सौंपकर सुदक्षिणाके साथ राजा दिलीपने तपोवनके वृक्षको छायाको आश्रयको ग्रहण किया । क्योंकि इक्ष्वाकु वंशीयका यह ही धर्म्म था ।

---

## चौथा सर्ग ।

१ । वे रघु पितासे मिला हुआ राज्य प्राप्त होकर शामके समयके सूर्य्यके तेजको प्राप्त हुई अग्निकी समान शोभित हुए ।

२ । विपक्ष राजाओंके हृदयमें दिलीपके समयसे ही जो अग्नि धधकती थी रघुको सिंहासनमें स्थित सुनकर सो सधूम प्रज्वलित हुई ।

३ । लोग जैसे मुह ऊंचा करके आनन्दसे इन्द्रधनुको देखते हैं रघुको प्रजा भी संततिके साथ आनन्दसे उनके अभ्युदयको देखने लगी ।

४। गजेन्द्रगामी रघु पिताके सिंहासनको चढ़नेको समयहीसे शत्रुओंके ऊपर चढ़ाई हुए।

५। सम्राटके पदमें दीक्षित होनेपर उनका प्रभाव ऐसा बढ़ गिया कि मालुम होने लगा स्वयं लक्ष्मी देवी अप्रगट रहके उनके शिरपर कमल छत्र धारण करके उनको सेवा करने लगी।

६। देवी सरस्वती भी बन्दियोंके मुहसे रघुका यशोगान करके उनका सेवन करने लगी।

७। मनु आदि राजाओंसे भोग की हुई पृथ्वी रघुके शासनमें नयी की समान अनुरक्ता हुई।

८। यथायोग्य दण्ड देनेके कारणसे रघुने अनति शीतोष्ण दक्षिण पवनकी समान प्रजाओंको आनन्द दिया।

९। जैसे आमका फल खानेसे लोग मौलको भूल जाते हैं वैसे ही अधिक गुणयुक्त रघुको प्राप्त होकर प्रजा दिलीपके वियोगके दुःख को भूल गयी।

१०। नीति जाननेवाले मंत्रियोंने नये राजाको सत् और असत् दोनों राह बतलाया परन्तु उन्होंने पहला पक्षको ही स्वीकार किया।

११। पांच महाभुतोंके गुण भी उत्कर्षताको प्राप्त हुए। मानों नये राजाके राजमें सब चीज नयी हो गयी।

१२। जैसे आनन्द देनेसे चन्द्रका नाम और ताप देनेके कारणसे तपनका नाम सफल हुआ वैसेही प्रजारंजन करनेके कारणसे उनका राजा नाम सफल हुआ।

१३। उनके नेत्र कान तक फैले हुए थे। परन्तु सूक्ष्म शास्त्रज्ञानसे ही उनके नेत्रका कार्य्य सम्पन्न होता था।

१४। सर्वत्र शान्ति रहनेके कारणसे वे स्वस्थ थे इतने ही में द्वितीय राजलक्ष्मीकी समान शरत ऋतु आया।

१५। वर्षा जानेके कारणसे हल्के हुए मेघोंसे मुक्त हुआ सूर्य्यका आकाश-पथ निर्मल हुआ। और सूर्य्यका और रघुका प्रताप साथ ही साथ चारों तरफ फैल गिया।

१६। इन्द्रने वर्षाके धनुषको सम्हाला और रघुने जयकरनेवाले धनुषको धारण किया। क्योंकि वे दोनों प्रजाके हितके लिये एक दुसरेके बाद धनुष धारण करनेवाले थे।

१७। श्वेतकमलका छत्र और फुले हुए काशपुष्प का चामरवाले शरत ऋतुने रघुका अनुकरण किया परन्तु उनकी राजलक्ष्मीको नहीं प्राप्त हो सका।

१८। उस समय प्रशस्त नेत्रवाले लोगों रघुके मुखकी शोभा और शरत समयके चन्द्रकी शोभा देख कर समान प्रसन्न हुए।

१८। उनके यशकी प्रभा हंसोंकी श्रेणी, ताराए और कुमुदसे भरे हुए सरोवरमें छा रही थी।

२०। शालिधान्यकी रक्षाकरनेवाली किसानीयां ईखकी छायामें बैठके रघुके बालकपणके इन्द्रविजय वगैरह कामके गुणोंको गाने लगी।

२१। महाप्रभावशाली अगस्त्य नक्षत्रके उदयसे जल निर्मल हुआ और प्रबल प्रतापशाली रघुसे पराजित होनेकी शंकासे उनके शत्रुओंका मन मलिन हुआ।

२२। मदोद्धत बड़ेकुबवाले नदीका तट तोड़नेवाले बैलोंने उनके पराक्रमके खेलका अनुकरण किया।

२३। मदकी समान उग्र गंधवाले सप्तपर्णके फुलके गंधको सुंघकर उनके हाथियोंने दुसरे बनैला हाथियोंके मदका गंध समझकर ईर्षासे अपने शरीरके सात स्थानोंसे मद बहाया।

२४। नदीयोंका जल सुखाके और मार्गोंको कीच रहित करके शरत ऋतुने रघुका उत्साह आनेके पहले ही दिग्विजयके लिये यात्रा करनेको उनको उत्तेजित किया।

२५। घोड़ोंके नीराजनारूप मंगल कर्ममें यथाविधि अग्निमें हवन करनेके बाद होमाग्निने दक्षिणकी और उठी हुई ज्वालासे आहुतिको ग्रहण किया मानों अपनी शिखारूप हाथसे रघुको जय प्रदान किया।

२६। निवासदुर्गों और प्रान्त दुर्गोंकी रक्षाकरके रघुने अपनेको पीछे रहते हुए शत्रुयोंसे निरापद किया। बाद छे प्रकार की सेनाके साथ दिग्विजयकी इच्छासे प्रस्थान किया।

२७। वृद्ध पौरस्त्रीयां रघुके उपर लाजोंका वर्षण करने लगी। मालुम हुआ कि क्षीर सागरके लहरें मन्दर पर्वतके आघातसे उठे हुए जलके कणों विष्णुके उपर वर्षने लगे।

२८। इन्द्रकी समान बलवान रघु वायुसे हिलती हुई ध्वजाओंसे शत्रुओंको ताड़न करते हुए पहले पुर्वदिशाको चले।

२९। वे रथसे उठी हुई धुरिसे आकाशको भूमिकी समान और मेघके बराबर हाथियोंसे भूमिको आकाशकी समान करके चले।

३०। सबसे पहले प्रताप, इसके बाद शब्द, तब धुरि और सबके पीछे रथ ऐसे चारों अंगसे रघुकी सेना जाने लगी।

३१। रघुने अपनी शक्तिसे मरुभूमिसे भी पानी उठाया नावोंसे पार

होने योग्य नदीयोंको सुगमतासे पार होने योग्य किया और वृक्षोंको काटकर वनोंको साफ किया।

३२। बहुत बड़ी सेनाके प्रवाहको पूर्व सागरको ओर लेजानेवाले वे रघु, शिवजीको जटासे निकली हुई गङ्गाजीको सागरको ओर लेजानेवाले भगीरथको समान मालुम पड़ा।

३३। हाथी जैसे राहके किसी वृक्षको उखाड़के किसीको फलहीन करके और किसीको तोड़के अपना मार्ग साफ कर लेता है रघुने भी राजाओंको ऐसी हालत करके अपना मार्ग साफ कर लिया।

३४। जयशील रघु पूर्वदिशाके राजाओंको जितकर तालके वनसे श्याम समुद्रके किनारमें आ पहुंचा।

३५। सुह्मदेशके राजाओंने नदीके वेगसे वेतको समान रघुसे अपनी आत्माको रक्षा की।

३६। बंगालके राजाओं नावोंसे रघुके साथ लड़ने को उद्यत हुए। परन्तु रघुने बलसे उनको उखाड़ कर गङ्गाके प्रवाहके बीचमें अपना जयस्तम्भ गाड़ा।

३७। कलम किया हुआ धान जैसे बहुत फलसे नत होता है वैसे पहले उखाड़ कर फिर जमाये हुए बंगालके राजाओंने रघुके चरणोंपर शिर नत करके बहुत धनसे उनका सत्कार किया।

३८। वह रघु हाथियोंके पुलसे कपिशा नदी पार होके उत्कल देशियोंने दिखाये हुए मार्गसे कलिंग देशके तरफ चले।

३९। माहुत जैसे गंभीरवेदी हाथीके शिरपर अंकुश मारता है रघुने वैसे महेन्द्र पर्वतपर अपना प्रताप चलाया।

४०। हाथिपर सवारी होके आये हुए कलिंग राजने अस्त्रोंसे रघुको रोका मालुम पड़ा कि पंख काटनेको उद्यत हुए इन्द्रके उपर पर्वतोंने पत्थर बरसाया।

४१। उन्होंने मेघसे बादलको समान शत्रुयोंको अस्त्रवृष्टि को सहा। मानों मंगलस्नान करके जयश्रीको प्राप्त हुआ।

४२। रघुको सेनाओंने पानभुमिको रचना करके ताम्बुल के पत्तेसे नारियालका आसव को पान किया—मानो शत्रुयोंके सफेद यशको पी लिया।

४३। धर्म्मविजयी राजा रघुने महेन्द्रनाथको कैद करके पीछे उनको मुक्त किया। उन्होंने उनको राजलक्ष्मीको हरण किया— पृथ्वीको नहीं।

४४। इसके बाद विना श्रमसे जयपानेवाले रघु सुपारीके वृक्षोंसे भरे

हुए समुद्रतटसे जिस दिशाको अगस्त्य नक्षत्र उदित होता है उसी दक्षिण दिशाको चले।

४५। उन्होंने जलविहार करते हुए अपने सेनाओंके उपभोगसे और हाथियोंके मदसे कावेरी नदीको मानों पति समुद्रको शंका योग्य किया।

४६। जयकरनेकी इच्छा करनेवाले रघुके सेनाओंने थोड़ामा आगे चलकर मारीच वनमें विचरण करनेवाले हरियल पक्षीयोंसे भरा हुआ मलय पर्वतके तराईमें कुछ दिन वास किया।

४७। उस समय घोड़ोंके खुरोंसे चुर्णित हुई इलायचियोंकी रज तुल्य-गंधवाले मतवाले हाथियोंके गंडस्थलमें संलग्न हुई।

४८। सर्पके वेष्टनसे चन्दनके वृक्षोंमें जो लकीर पड़ा था रघुके हाथियों उन्हींमे बंधे गये थे। यह बांध ऐसा कसा हुआ था कि हाथियोंने पैरकी जिंजिरको तोड़ डाला परन्तु गलेका बांध नहीं खोल सका।

४९। दक्षिणायनमें सूर्यका तेज भी मन्द हो जाता है परन्तु दक्षिण दिशामें जानेवाले रघुका तेज पाण्ड्य देशवासीयों नहीं सह सके।

५०। पाण्ड्य देशीय राजाओंने ताम्रपर्णी नदी और समुद्रके संगम स्थलमें जितने मोती इकट्टा किया था उस सबहो रघुके चरणमें शिर नत करके दे दिया मानों इकट्टे किये हुए अपने यशको डाल दिया।

५१-५२। दुःसह विक्रमशाली रघुने किनारेपर चन्दन लगे हुए मलय और दर्दुर ये दों पर्वतोंको उस दिशाके दो स्तनके समान भोग करके सह्य पर्वतको अतिक्रम किया। समुद्र उससे दूर चले जानेसे उस सह्य पर्वत पृथ्वीके नंगे नितम्बको समान मालुम पड़ा।

५३। रघुको सेनाओंका प्रवाह जय करते हुए पश्चिम दिशाको चले। मालुम पड़ा कि परशुरामके बाणसे दुर हटाया हुआ समुद्र फिर आके सह्य पर्वतसे मिला।

५४। रघुके डरसे भगती हुई केरल देशको स्त्रियोंके बालमें रघुको सेनाओंको धुरि कुंकुमसा लगी।

५५। मुरलानदीको और से आते हुए पवनसे उड़ाई हुई केतकीके फुलोंको रज रघुको सेनाओंके कवचोंमें आकर गिरनेके कारणसे बिना चेष्टासे ही उनका सुगन्ध का काम हो गियां।

५६। चलनेके समय घोड़ोंके कवचोंके शब्दसे तालके वनका शब्द ढप गया।

५७। भौरें पुन्नाग वृक्षोंको छोड़ कर खजुर वृक्षोंके कांधोंमें बंधे हुए हाथियोंके मदसे सुगंधित गंडस्थलमें टुट पड़े।

५८। परशुरामकी प्रार्थनासे सागरने उनके वासके लिये स्थान दिया परन्तु पश्चिम दिशाके राजाओंके व्याजसे रघुको भेट दी।

५९। रघुने अपने मतवाले हाथियोंके दांतोंसे खोदे हुए त्रिकुट पर्वतके पत्थरको जयका स्तम्भ किया।

६०। योगी लोग जैसे तत्त्वज्ञानका आश्रय लेके इन्द्रियका दमन करते हैं रघुभी वैसे स्थलपथसे पारसीओंको जीतनेको चले।

६१। बादल जैसे अचम्भेमें कमलोंके उपर चमकती हुई बालातपको प्रभाको मलिन कर देता है रघुनेभी वैसे ही शराब पीनेके कारण यवनीयोंके मुहमें चमकती हुई प्रभाको पयमाल किया।

६२। पश्चिम देशके सवार यवनोंके साथ रघुका भारी संग्राम हुआ जिसमें केवल धनुषके आवाजसे ही शत्रु और मित्र मालुम पड़ा क्योंकि धुरिसे तामाम अंधार हो गिया था।

६३। रघुने भल्ल नामके शस्त्रसे काटे हुए यवनोंके दाढ़ीवाले शिरोंसे मधुमक्खियोंसे भरे हुए महालाको समान पृथ्वीको शोभित किया।

६४। बचे हुए यवनों अपने शिरको पगड़ी उतार कर रघुके पैरोंमें शरण लिये क्योंकि महात्माओंका क्रोध बिनयसे ही शान्त होता है।

६५। रघुके सैनिकों दाखोंसे घिरी हुई जमीन पर चर्म्मासन बिछाके शराब पीके लड़ाईके श्रमको मिटाने लगे।

६६। इसके पीछे अपने किरणसे पृथ्वीके रसको खींचनेवाले सूर्य्यको समान बाणोंसे उत्तर दिशाके राजाओंको जीतनेके लिये रघु उस तरफ चले।

६७। रघुके घोड़े काश्मीरमें प्रवाहित होनेवाले सिन्धु नदके किनारे लोटनेसे श्रम रहित होके कुंकुमके केसर लगे हुए अपने कांधोंको झाड़ने लगे।

६८। उत्तर देशके रहनेवाले हुण लोगोंके उपर रघुने इतना पराक्रम दिखलाया कि उनको स्त्रीयोंने अपने पतिके शोकसे गालमें थप्पड़ मारते मारते गालको लाल कर दिया।

७९। काम्बोज देशके राजाओं रघुके पराक्रमको नहीं सहने सके। और वे रघुके हाथियोंके बांधनेसे झुंके हुए आखरोटके वृक्षोंके साथ झुंके गये।

७० । कोशलेश्वर रघुके पास काम्बोजोंके दिये हुए अच्छे घोड़े और बहुत हो सोनेकी भेंट आने लगी। तथापि उनका घमंड नहीं हुआ।

७१ । इसके बाद रघु अपने सेनाओंके साथ हिमालयके ऊपर चढ़े। घोड़ोंके खुरोंसे उठी हुई रजोंसे हिमालयके शिखरको बढ़ता हुआ मालुम पड़ा।

७२ । सेनाओंके गर्जनसे गुफाओंमें सोते हुए तुल्य बलवाले सिंहोंका डर नहीं लगा वे केवल गरदन घुमाके उनको देखने लगे।

७३ । वायुने भोज पत्तोंके मर्मर शब्द, बासोंके छिद्रका मिठा शब्द और गंगाके कणोंसे युक्त होके उनका सेवन किया।

७४ । रघुके सैनिकों नमरुको छायामें हरिणोंकी नाभिके गन्धसे सुगन्धित शिलाओंके ऊपर बैठके विश्राम करने लगे।

७५ । देवदारु वृक्षोंमें बंधे हुए हाथियोंके गलेके जिंजिरमें प्रतिबिम्बित होनेके कारण अधिक दीप्तिमान ओषधियां रातको रघुके बिना तेलके प्रदीप की समान हुई।

७६ । रघु जिस जिस स्थानको छोड़के गये वहांके देवदारु वृक्षोंकी छाल उनके हाथियोंके गलेके जिंजिरके रगड़नेसे उठ गयो। किरात लोगोंने यह देख कर उनके हाथियोंकी ऊंचाईका अनुमान किया।

७७ । वहांके पहाड़ियोंके साथ उनका घोर संग्राम हुआ। जिसमें बाण और पत्थरोंकी रगड़से आग निकलने लगी।

७८ । रघुने बाणोंसे उत्सव सङ्केत नामवाले पहाड़ियोंको उत्सव हीन करके किन्नरोंओंको अपनी शक्तिके गानमें नियुक्त किया।

७९ । पहाड़ियों भेंटके साथ रघुके पास आनेके बाद रघुने हिमालयका धन और हिमालयने रघुका बलको समझा।

८० । हिमालयमें अक्षय कीर्त्ति रखके और रावणसे उठाया हुआ कैलास पर्वतको मानों शरम देनेके ही लिये छोड़ आके रघु हिमालयसे उतरा।

८१ । रघुके लौहित्य नद पार होनेके बाद हाथियों बधे हुए कालागुरु वृक्षोंके साथ प्रागज्योतिष देशका राजा कांपने लगे।

८२ । वह राजा रघुके सैनिकोंसे उठी हुई आकाश तक छा गई धुरिसे ही डर गिया। फिर उनको शक्तिको सहनेकी क्या बात।

८३ । कामरूपके राजाने जिस मद चुआनेवाले हाथियोंसे दुसरे राजाओंको रोका अभी उस हाथियोंको भेंटसे रघुको प्रसन्न किया।

८४। उस राजाने सोनेकी पीढ़ीके अधिदेवतारूप रघुके चरणोंकी छायाकी रत्नरूपी फुलोंसे पुजा की।

८५। जयकरनेवाले रघु राजाओंको जीतकर उनके छत्रसे रहित शिरोंमें अपने रथसे उठी हुई धुरि लगाते हुए लौटे।

८६। उन्होंने विश्वजित् नामक यज्ञ करके दक्षिणामें सर्वस्व दान कर दिया। वर्षनके ही लिये मेघ जलका संचय करता है।

८७। यज्ञ समाप्त होनेके बाद रघुने बड़े सत्कारसे जीते हुए राजाओंका दुःखको दूर किया। उनकी स्त्रीयां उनके अदर्शनसे बहुत कातर हुई थी। इस लिये रघुने उनको बिदा किया।

८८। राजा लोग जानेके समय रघुके ध्वज, वज्र और छत्रसे अंकित चरणोंमें प्रणत हुए। उस समय उनके शिरोंकी मालासे गिरे हुए परागोंसे रघुका चरणों शोभित हुए।

## पांचवां सर्ग।

१। विश्वजित नामक यज्ञमें सर्वस्व दान करनेके पीछे ऋषि वरतन्तुके शिष्य कौत्स गुरुदक्षिणाके निमित्त धन मांगनेके लिये रघुके पास आये थे।

२। अमूल्यस्वभाव, यशकी प्रभासे दीप्ति देनेवाले अतिथियोंका सत्कार करनेवाले रघु सुवर्णपात्र नहीं रहनके कारण मृत्तिका पात्रमें अर्घ्य लेके उस वेदपढ़नेवाले अतिथिका सत्कार करनेको उनके सामने गये।

३। शास्त्रज्ञ, यशके धनियोंके अग्रणी और कर्मकुशल रघुने यथाविधि ऋषिकी पूजा की। बाद ऋषि आसनपर बैठनेके पीछे हाथ जोड़ कर उनसे बोला।

४। हे तीक्ष्णबुद्धिवाले! जीवलोग जैसे सूर्य्यसे चैतन्यको प्राप्त होते हैं उसी चालसे आपने जिनसे सब प्रकारके ज्ञानोंको लाभ किया मंत्रबनाने वालोंमें मुख्य आपका उन गुरुका कुशल है तो?

५। महर्षिके शरीर, मन, और वचनसे साधन किया हुआ तप— जिससे इन्द्रका धैर्य्य भी छुट जाता है—किसी विघ्नसे नष्ट नहीं होता है तो?

६। आलवालादि बांधनेके प्रयत्नोंसे अपने सन्तानकी समान बढ़ाये

हुए श्रम दूरकरनेवाले आश्रम वृक्षोंका हवा वगैरहसे कोई अनिष्ट नहो होता है तो ?

७। यज्ञक्रियाके कुशोंको भी खानेसे प्रेमके कारण जिन मृगशिशुओं नहीं हटाया दिया जाता और ऋषियोंके अंकमें ही जिनका नाभिनाल छिन्न होता है उन मृगशिशुओंका कुशल है तो ?

८। जिस तीर्थजलमें आपलोग स्नान करते है, जिससे आपलोग पितृ-पुरुषोंका तर्पण करते हैं और जिसके किनारेके उंछका छठवां हिस्सा राजाके लिये रक्खा जाता है उस तीर्थ जलका कोइ विघ्न नहीं होता है तो ?

९। जिस नीवार धान्यसे आपलोगोंके अतिथियोंका सत्कार होता है और जिससे आपलोगोंके शरीरकी रक्षा होती है ग्रामके तृण-खानेवाले पशुओं आके उस धान्यको तो नहो खा लेते हैं ?

१०। महर्षिने प्रसन्नचित्तसे आपको अध्ययन कराके अपने घरको जानेको आज्ञा दो है तो ? क्योंकि गृहस्थाश्रमके लिये आपका यह हो उचित समय है।

११। पूजनीय आपके केवल आगमनसे हो मेरा मन प्रसन्न नहो होता है। आपकी आज्ञा पालन करनेके लिये मैं उत्सुक हो रहा हूं। कहोये क्या आप अपने गुरुकी आज्ञासे वा स्वयं ही मुझको कृतार्थ करनेको आये है।

१२। मिट्टोके अर्घ्यपात्रसे हो वरतन्तुके शिष्यके समझमें आया था कि रघुने सर्वस्व दान कर दिया। इस लिये रघुको उदार वाणी सुनकर भी अपनी अर्थ प्राप्तिके विषयमें निराश होकर उन्होंने रघुको बोला।

१३। हे राजन ! आप सर्वथा मेरे कुशल जानिये। आप ऐसे स्वामीके राजमें प्रजाओंका अमंगल कैसे हो सकता है। क्योंकि सूर्यके तपनेपर अंधकार कैसे लोगोंकी दृष्टिको रोक सकता है।

१४। हे महाभाग ! पूजनोयके प्रति भक्ति दिखलाना आपका कुलो-चित कर्म्म है। उस भक्तिसे आपने आपके पूर्वपुरुषोंको भी अतिक्रम किया। परन्तु मेरा यह दुर्भाग्य है कि मैं दुःसमयमें आपके पास याचक बनकर आया हूं।

१५। हे नरेन्द्र ! अरण्यवासियोंके शस्य तोड़नेके बाद स्तंभमात्र शेष रहे हुए नीवारकी समान आप सत्पात्रमें सर्वस्व दान करके शरीर मात्रसे स्थित हो के शोभित होते है।

१६। आप चक्रवर्ती राजा हो कर यज्ञमें सर्वस्व दानकरके निर्धन

ताको प्राप्त हुआ यह आपका योग्य ही है। क्योंकि देवताओंसे पीए हुए चन्द्रमाकी कलाका क्षय वृद्धिसे अधिक शोभा देता है।

१७। मेरी दूसरी प्रार्थना नहीं है। इस कारण मैं गुरुदक्षिणाके लिये दूसरे किसीके पास जाता हूं। आपका कल्याण हो। शरत ऋतुके जलरहित मेघसे चातक भी जल की याचना नहीं करता है।

१८। ऐसा बोलकर चल जानेकी इच्छा करनेवाले ऋषिको रोक कर राजाने कहा हे भगवन! आप गुरुको कौन चीज दीजियेगा और कितने दीजियेगा सो कहिये।

१८। इसके बाद पंडित ब्रह्मचारी कौत्सने निरभिमान, यथाविधि यज्ञ करनेवाले, वर्ण और आश्रमकी रक्षाकरनेवाले राजाको कहा।

२०। मेरे विद्याध्ययन समाप्त होनेके बाद मैंने गुरुको दक्षिणाके लिये प्रस्ताव किया। परन्तु गुरुजीने पहले मेरी गुरुभक्तिको ही दक्षिणा मानी।

२१। बाद मेरे निर्बन्धसे क्रोधित होके मेरी दरिद्रताको नहीं सोचके गुरुने कहा कि चौदह विद्याओंके अनुसार चौदह करोड़ धन मुझे ला दो।

२२। आपके मृण्मय अर्घ्यपात्रसे मेरे समझमें आ गिया कि आपका केवल प्रभु ये नामही रह गिया—आपके हाथमें धन कुछ ही नहीं है। मेरी गुरुदक्षिणाभी बहुत है। इस लिये मैं आपसे कुछ नही मांग सकता हूं।

२३। वेदजाननेवालोंके अग्रणी ब्राह्मण इतने ही बोलनेसे चन्द्रकी समान सुन्दर, पापसे रहित इन्द्रियोंके दमन करनेवाले और पृथ्वीके अद्वितीय अधीश्वर रघुने फिर उनको बोला।

२४। शास्त्रका पारगामी ब्राह्मण गुरुदक्षिणाके लिये धन की याचना करके रघुसे विफलमनोरथ होके दूसरे दातासे मांगनेको गया मेरे लिये एसी निन्दा न हो।

२५। हे पूज्य आप मेरी पवित्र और चौड़ी अग्निशालामें चौथी अग्निकी समान स्थित हो के दो तिन दिन सबुर कीजिये। इसके बीचमें मैं आपका अर्थ सिद्ध करनेकी चेष्टा करता हूं।

२६। 'तथास्तु' बोलके ब्राह्मणने प्रसन्न होके रघुकी अमोघ प्रतिज्ञाको स्वीकार की। रघुने पृथ्वीको धनहीन देखकर कुबेरसे धन आहरण करनेकी इच्छा की।

२७। वशिष्ठके मंत्र पढ़े हुए जलके प्रभावसे रघुके रथकी गति वायुके

सवारी मेघकी समान समुद्र, आकाश और पर्वतमें न रुकने-
वाली थी।

२८। रघुने कुबेरको एक मामुली सामन्त राजाकी समान समझ कर
उनको जीतनेकी इच्छा की। और युद्ध यात्राके पहले रातको
शस्त्रसे भरे हुए रथमें सो के रातको बीता।

२९। रघुकी यात्राके समयमें आश्चर्य हुए कोषरक्षकोंने उनको खबर
दिया कि कोषागारमें आकाशसे पुष्पवृष्टि होने लगी।

३०। वज्रसे काटे हुए सुमेरुको चूड़ाकी समान दीप्तिदेनेवाले सुवर्ण
की वृष्टि हुई। कुबेरसे लड़नेको जानेके पहलेही उनसे जो
धन मिला उसका तामाम हो रघुने कौत्सको दे दिया।

३१। अयोध्यावासियों गुरुदक्षिणासे अधिक लेनेको नाराज कौत्स और
प्रार्थनासे अधिक देनेको तैयार रघु ये दोनोंकी ही प्रशंसा
करने लगे।

३२। इसके बाद सैकड़ों ऊटों और घोड़ेपर तामाम धन लादके जाते
हुए ऋषिके चरणोंमें प्रणाम किये हुए राजाको हाथसे छु कर
ऋषिने कहा।

३३। हे राजन! पृथ्वी अगर धर्ममें स्थित राजाओंका अभीष्ट पूरा
करें तब इसमें कुछ आश्चर्य नहो है। परन्तु आपका प्रभाव
अचिन्तनीय है क्योंकि स्वर्गने भी आपकी इच्छा पूरा की।

३४। आपने सर्व प्रकार मंगलको प्राप्त किया इस लिये आपको आशी-
र्वाद देना फजुल हैं। तथापि मैं यह आशीर्वाद देता हुं कि
जैसे आपके पिताने आपको प्राप्त किया वैसे ही आपभी एक
गुणवान पुत्रको प्राप्त कोजिये।

३५। ब्राह्मण राजाको आशीर्वाद देकर गुरुके पास गये। जीवलोक
जैसे सूर्य्यके प्रभावसे आलोक को प्राप्त होता है राजानेभी वैसे
ऋषिके आशीर्वादसे शीघ्र पुत्रको प्राप्त हुआ।

३६। महिषीने ब्राह्म मुहूर्तमें कार्तिककी समान पुत्रको प्रसव किया।
इस कारण ब्रह्माके नामके अनुसार रघुने उस पुत्रका नाम अज
रक्खा।

३७। वही रूप, वही तेज, वही शक्ति और वही स्वाभाविक उदारतासे
कुमार रघुके बराबर हुआ था जैसे कि एक दीपसे प्रज्वलित
दूसरा दीप समान तेजवान होता है।

३८। कुमार अजने आचार्य्यों से यथाविधि विद्याभ्यास किया और नव-
यौवन प्राप्त होनेके कारण उनको बहुत शोभा हुई थी। धीरा

कन्या जैसे पिताकी अनुमतिके बिना अपने अभिलषित पुरुषको नहीं व्याह करती है वैसे ही राजलक्ष्मी कुमारको राजपदमें वरण करनेकी इच्छा करके भी रघुकी आज्ञाके लिये प्रतीक्षा करती थी।

३९। इसके बाद विदर्भ देशके राजा भोजने अपनी बहिन इन्दुमतीके स्वयंवरमें अजको बुलानेकी इच्छासे रघुके पास दूतको भेजा।

४०। रघुने भोजके साथ सम्बन्ध स्थापके योग्य और कुमारको विवाहके योग्य जानकर सेनाके साथ कुमारको विदर्भकी राजधानीको भेजा।

४१। मार्गमें कुमारके विश्रामके स्थानों राजाके योग्य वस्त्रके डेरेसे और ग्रामवासियोंके लिये हुए भेंटोंसे उपवनके विहारस्थानोंके तुल्य हो गये थे।

४२। कुमार बहुत दूर तक आ पहुंचे। उनके सैनिकों बहुत हयराण हुए थे और उनकी ध्वजाओं धुरिसे छागयो थी। उन्होंने जलके कणोंवाले और वायुसे कंपते हुए नक्तमाल वृक्षोंवाले नर्मदाके तटमें अपने सैनिकोंको विश्रामके लिये ठहराया।

४३। उस समय नदीके जलसे एक वन्ेला हाथी उठा। मद धो जानेके कारण उसका गण्डस्थल निर्मल हुआ था। वह हाथी जहां डुबा था सो पहलेसे ही मालुम पड़ा। क्योंकि मदके गन्धवाला जलके उपर भौंरों उड़ रहे थे।

४४। उसके दांतोंको धातु धो जानेसे भी पर्वतमें आघातके कारण दांतोंके चिह्नसे मालुम पड़ा कि वह ऋक्षवान पर्वतमें वप्रक्रीड़ा करनेवाला था।

४५। वह हाथी नदीके तरंगोंको भेद करता हुआ सुंडको फैलाके और सकुडन करके मानों अपने गलेके जिंजिरके तोडनेकी इच्छासे तटकी ओर आता था।

४६। पर्वतको समान शरीरवाला वह हाथी छातीसे सिवारको मंजरीको खिंचता हुआ तटमें आ पहुंचा। परन्तु उसके शरीरके हिलानेसे तटके उपर जल पहलेही उठ गया था।

४७। नहानेके कारणसे उस अद्वितीय हाथीके गण्डस्थलसे क्षणभरके लिये मद गिराणा बन्ध हुआ था। परन्तु अजके पलाज हाथियों को देखके वह फिर मदसे शोभित हुआ।

४८। सप्तच्छद वृक्षके दुधको समान उग्रगंधवाले उस मदको सुंघकर रघुके हाथियों माहुतोंके यत्नको व्यर्थ करके दौड़ने लगे।

४९। हाथियोंको भागते हुए देखके घोड़े भी अपने बांध तोड़ तोड़ कर भागने लगे—इस लिये रथों भी भांग गये। सैनिकों स्त्रीयोंको रक्षामें व्यग्र हो रहे। ऐसे क्षणमात्रमें ही सो हाथी कटकको व्याकुल कर दिया।

५०। वनैला हाथी राजाओंका अवध्य है शास्त्रमें ऐसा सुने हुए राज कुमारने हाथीको लौटानेकी इच्छासे धनुषको थोड़ासा खिंचकर उसके शिरपर बाण मारा।

५१। बाणसे विद्ध होके हो वह हाथीके रूपको छोड़कर भारी तेजवाला और आकाशमें चलनेके योग्य शरीरको प्राप्त हुआ। अजके सैनेकों विस्मित होके उसको देखने लगे।

५२। इसके बाद उस वाग्मी दिव्यपुरुषने अपने प्रभावसे प्राप्त हुए कल्प वृक्षके फुलों अजके उपर वर्षण करके और अपने दांतोंको प्रभासे वक्षःस्थलके मोतियोंके हारकी दीप्ति बढ़ाके कुमारको बोला।

५३। मुझको गन्धर्वराज प्रियदर्शनका पुत्र जानिये। मेरा नाम प्रियंवद। घमंडके कारण मतङ्ग ऋषिके शापसे मैं हाथिपन को प्राप्त हुआ।

५४। मेरे प्रणामके बाद विनतिसे ऋषि प्रसन्न हुए थे। क्योंकि शीतलता ही जलका धर्म्म है। अग्निकी उष्णतासे ही केवल जल गरम होता है।

५५। तब वह तपोनिधि मुझसे बोले कि इक्ष्वाकु वंशीय अज जब लोहेके मुहवाले बाणसे तुम्हारे कुम्भको विदीर्ण करेगा तब तुम अपने शरीरको प्राप्त होगे।

५६। बहुत कालसे मैं तुम्हारे दर्शनकी आशासे था। तुमने अपनी शक्तिसे मुझको शापसे मुक्त किया। अगर अब मैं तुम्हारा प्रत्युपकार नहीं करूंगा तो मेरे ये दिव्य शरीरकी प्राप्ति व्यर्थ होगी।

५७। हे सखे! तुम मुझसे सम्मोहन नामक गान्धर्व अस्त्रको ग्रहण करो। इसका प्रयोग और प्रतिसंहारके लिये अलग अलग मंत्र है। इसका प्रभावसे इसके प्रयोग करनेवाले को शत्रुका वध किये बिना ही जयलाभ होता है।

५८। इसके लेनेमें शरम मत करो। क्योंकि तुमने प्रहार करके भी मेरी और दया दिखायी। अभी कठोर होके मेरी प्रार्थनाको नामनजूर मत करो।

५९। चन्द्रकी समान सुन्दर अस्त्रोंको जाननेवाले अजने 'तथास्तु'

बोलके नर्मदाके पवित्र जलसे आचमन करके उत्तरकी दिशाको और मुड़कर शापसे मुक्त हुए गन्धर्वसे अस्त्रको ग्रहण किया।

६०। ऐसे दैवके संयोगसे मार्गमें उनको मित्रता हुई। बाद एक कुबेरके चैत्ररत नामके उद्यानको चले दूसरे अच्छे राजासे शासन किये हुए विदर्भ देशको गये।

६१। अज नगरके किनारेमें पहुंचनेके बाद प्रसन्न हुए राजा भोज चन्द्रमासे बढ़ी हुई तरंगोवाले समुद्रकी समान आगे आकर उनसे मिले।

६२। नम्रताके साथ आगे चलनेवाले राजा भोजने अजको पुरमें प्रवेश कराके और प्रसन्नतासे उनको अपने अनुचर वगैरह भोग्य वस्तुयें प्रदान करके ऐसा सत्कार किया कि दर्शकोंको मालुम पड़ा कि विदर्भराज मेहमान और अज उस घरके स्वामी है।

६३। प्रधानों राजपुरुषों रघुके प्रतिनिधि अजको एक सुन्दर राजभवनमें ले चले। उसके द्वारके वेदीपर जलसे भरे हुए घड़ो सज्जित थे। वे उसमें बालकपनसे यौवनावस्थाको प्राप्त हुए कामदेवकी समान वास करने लगे।

६४। स्वयंवरमें विभिन्न देशके राजाओंको इकट्ठा करनेवाली वह श्रेष्ठकन्याके पानके लिये इच्छाकरनेवाले अजके नैनमें निद्रा पतिके अभिलाष नहीं जाननेवाली स्त्रीकी समान बहुत देरसे आयी।

६५। समान उमरवाले मिठा गानगानेवाले सूतोंके पुत्रों सबेरे स्तुतिके गानसे अजको निद्रासे उठाया—उनके कानोंके कुण्डलसे पीवर कंधेमें दाग पड़ा था और बिछौनेके रगड़नेसे अंगराग लुप्त हो गिया था।

६६। हे बुद्धिमानोंके अग्रगण्य! रात बीत गई शय्यात्याग कीजिये। विधाताने संसारके भारको भाग करके आपके और आपके पिताके उपर अर्पण किया आपके पिताने एक भागको ग्रहण किया दुसरे भागको आप ग्रहण कीजिये।

६७। आपको निद्रावश देखके आपही के प्रति अनुरागको उपेक्षा करके खण्डिता नायिकाकी समान लक्ष्मी जिस चन्द्रसे चित्तविनोदन करती थी वह चन्द्र भी अस्तमित होनेवाला है।

६८। चंचल पुतलीवाले आपके नेत्रों और अन्दरमें भौंरोंसे शोभित कमल ये दोनों साथ ही साथ विकसित होके एक दुसरेकी तुल्यता को प्राप्त होगा।

६९। प्रभात वायु आपके श्वासके स्वाभाविक सुगन्धका प्राप्त होनेको

वृच्छासे वृक्षोंके डालियोंसे शिथिल फुलोंको हरण करता है और सूर्य्यको किरणोंसे शोभित कमलोंसे मिलता है ।

७० । हारके निर्मल मोतियोंको समान श्रोसको बुंदे लाल अन्दरवाले वृक्षोंके पत्तेपर गिरनेके कारण आपके दातोंसे शोभित मुख का शोभा धारण किया है ।

७१ । तेजोनिधि सूर्य्यका उदय नहो होने तक अरुणने अंधरको दूर किया । अतएव हे वीर आप स्वयं संग्राममें अग्रगामो होनेसे क्या आपके पिता शत्रुयोंको निधन करेंगे ।

७२ । आपके हाथियों दोनों ओर लौटकर निंदसे उठते हैं । उनके बांधनेके जिंजिरोंके खिंचनेके आवाज होता है । उनके दोनों दातों नई धूपके संयोगसे पहाड़के टुटे हुए गरुके टुकड़ेको समान चमकते हैं ।

७३ । हे कमलनेत्र ! बड़े कपड़ेके डेरोंमें बधे हुए पारस देशके घोड़े निंदसे उठकर चाखनेके लिये दिये हुए सैन्धवके पत्थरको मुखके भाफसे मलिन करते हैं ।

७४ । उपहार दो हुई फुलोंको माला म्लान होतो है, दोपभो आपमें तेजको प्रगट नहो कर सकते है, पिंजरेमें बंधे हुए यह सुगा भो हमारो बातका अनुकरण करता है ।

७५ । राज हंससे जगाये हुए सुप्रतीक नामक देवतायोंका हाथो जैसे गंगाके रेतवाले तटसे उठता है कुमार अज भो सूतपुत्रोंके गानोंको सुनकर निंदसे उठे ।

७६ । इसके बाद शास्त्रानुसार प्रात:कालको क्रियाको समाप्त करके सुन्दर पलकोंवाले कुमार अज परिचारकोंसे रचे हुए सुन्दर वेश परिधानकरके स्वयंवर सभाको चले ।

## ग्यारवां सर्ग ।

१ । यज्ञके विघ्न दूर करनेके लिये विश्वामित्रने आके राजा दशरथसे काकपक्षवाले रामको मांगा । क्योंकि तेजस्वो पुरुषोंका उमर तेजसे हो निश्चय होता है ।

२ । बहुत कष्टसे मिले हुए रामको पंडितोंको सेवाकरनेवाले राजाने

लक्ष्मणके साथ मुनिको दिया। प्राणको याचना भी रघुवंशीयोंसे कभी नहीं व्यर्थ होती है।

३। जब राजाने मुनिके साथ अपने पुत्रोंको बिदाके लिये शहरके मार्गोंको सजानेकी आज्ञा दी तब ही पवनका सखा बादलने फुलोंके साथ जल बरसाके वह आज्ञा पालन की।

४। पिताकी आज्ञा पालनकरनेकी राजी धनुषधारी दोनों भाई पिताके चरणोंमें गिरे। राजाके आंसूयोंभी प्रणाम करनेवाले पुत्रोंके ऊपर गिरो।

५। पिताके आंसूयोंसे थोड़ासा भीजे हुए शिखोंवाले दोनों धनुषधारी विश्वामित्रके पोछे चलने लगे और पौरवासियों मार्गके तोरण तक उनको देखने लगी।

६। ऋषिने केवल लक्ष्मणके साथ रामको मांगा। इस लिये राजाने भी उनको केवल आशीर्वाद ही दिया उनके साथ सेना नहीं दिया। क्योंकि राजाका आशीर्वाद ही पुत्रोंको रक्षा करनेमें समर्थ था।

७। माताओंके चरणोंमें प्रणाम किये हुए वे दोनों तेजोनिधि मुनिके मार्गको प्राप्त हो के सूर्य्यके मार्गको प्राप्त हुए चैत्र वैशाखको समान शोभित हुए।

८। तरंगके समान चंचल भुजवालें उनको चंचल गति उद्धय और भिद्य नदीयोंके वर्षाऋतुको चंचल गतिको समान शोभित हुई।

९। ऋषिको सिखाई हुई बला और अतिबलाविद्याके प्रभावसे मणिकुट्टित भूमिमें चलने योग्य वे दोनों माताके अंकमे बैठे हुए के समान राहमें नहो थकित हुए।

१०। वाहनपर सवारी होके चलने योग्य भाईके साथ राघव पिताके मित्र पुराविद ऋषिके कहे हुए प्राचीन कथारूपी वाहन पर सवारी होनेके कारण राहमें पैरोंके उठानेको भी नहीं जानते हुए।

११। सरोवरोंने मीठे जलसे, पक्षियोंने कानोंका सुख देनेवाले शब्दोंसे, हवाने सुगंधी फुलोंको रजसे और बादलने छायासे उनकी सेवा की।

१२। तपस्वियोंने उन दोनोंके दर्शनसे ऐसा आनन्द पाया जैसा कमलोंसे शोभित सरोवर या श्रम मिटानेवाले वृक्षोंके दर्शनसे कभी नहीं पाया।

१३। धनुषधारी वह राम शिवजोके भस्म किये हुए कामदेवके तपोवन

को प्राप्त होकर अपने सुन्दर शरीरसे कामदेवके समान हुए कर्मसे नहीं ।

१४ । विश्वामित्रसे विदित हुई शापग्रस्ता ताड़काके शून्य किये हुए मार्गमें मिट्टीमें धनुषका कोटी टेकके वे दोनोंने मानों लीलासे ही धनुषमें डोरी चढ़ाई ।

१५ । इसके बाद उनके धनुषका शब्द सुनकर अंधेरी रातके समान वर्णवाली और हिलते हुए कपालके कुण्डलवाली ताड़का बग-लियोंके साथ घनी घटाके समान प्रगट हुई ।

१६ । वह ताड़का भारी वेगसे राहके वृक्षोंको हिलाके मुर्देका वस्त्र ओढ़के, और भयंकर शब्दकारके श्मशानमें उठे हुए बबुलेके समान रामचन्द्रको तिरस्कार करने लगी ।

१७ । एक भुजारूपी लाठी उठाके और कमरमें पुरुषोंकी आंतोंकी मेखला पिंधके आती हुई उसको देखके रामचन्द्रने स्त्रीको मारने की घृणा और बाणको साथ ही साथ छोड़ा ।

१८ । रामचन्द्रके बाणने ताड़काके पत्थरके समान कठिन छातीमें जो छिद्र किया सो मानो राक्षसोंके देशमें पहले प्रवेश न किये हुए कालके गमनका द्वारस्वरूप हुआ ।

१९ । बाणसे टूटी हुई छातीवाली ताड़काने केवल उस वनको ही नहीं कम्पित किया परन्तु रावणकी राजलक्ष्मीको भी कम्पित की ।

२० । वह राक्षसी मन्मथरूपी रामके बाणसे छातीमें बिंधी हुई गन्धयुक्त रुधिररूपी चन्दनसे लिप्त होके प्राणेश्वरके पास चली ।

२१ । इसके बाद ताड़काके बध करनेवाले रामचन्द्रने अपनी शक्तिसे प्रसन्न किये हुए मुनिसे राक्षसोंके बधकरनेके योग्य मन्त्रयुक्त अस्त्र पाया मानो सूर्य्यसे सूर्य्यकान्तमणि काठको जलानेवाले तेजको प्राप्त हुआ ।

२२ । इसके बाद रामचन्द्र ऋषिसे सुने हुए वामनके पवित्र आश्रमको आकर अपने पहले जन्मकी चेष्टा न स्मरण करके भी उत्कण्ठित हुए ।

२३ । तब ऋषि अपने छात्रोंसे इकट्ठा की हुई पूजाकी सामग्रीवाले, नये पत्रोंकी अंजली बंधे हुए वृक्षोंसे युक्त देखनेके लिये मुह उठाये हुए मृगोंवाले अपने आश्रममें पहुंचे ।

२४ । दशरथके दोनों पुत्रों दीक्षासंस्कृत मुनिको बाणोंसे विघ्नोंसे रक्षा करने लगे मानो सूर्य्य और चन्द्रमा एकके पीछे दुसरे अंधकारसे पृथ्वीकी रक्षा करने लगे ।

२५। इसके बाद बंधुजीवके फूलके बराबर खूनके बड़े बड़े दागवाले वेदीको देखकर सब व्यापारोंको छोड़े हुए और विकंकतकी स्रुचा त्याग किये हुए याजकों को भारी आश्चर्य मालुम हुआ (वे घावड़ाय गये)।

२६। तुरन्त ही रामचन्द्रने तूणीरमे बाण निकाल कर और मुह ऊंचा कर आकाशमें गिधोंके पंखोंसे हिलती हुई ध्वजावाली निशाचरोंकी सेनाको देखा।

२७। उनमें यज्ञका पयमाल करनेवालोंके दो अधिपति थे। रामचन्द्रने ये दोनोंको ही निशाना किया। क्योंकि महाभुजगमें बल दिखानेवाला गरुड़ छोटे सर्पों में कभी प्रवृत्त नहो होता है।

२८। अस्त्रज्ञ रामचन्द्रने धनुषमें तीच्ण वेगवाले वायव्य अस्त्रको चढ़ाया जिससे पर्वतके बराबर भारी ताड़कापुत्र मारीच को सुखे पत्तेके समान गिरा दिया।

२९। सुबाहु नामका दुसरा राक्षस मायासे जहां जहां जाने लगा कुशल रामचन्द्रने तहां तहां उसको तीच्ण बाणसे टुकड़े टुकड़े करके आश्रमसे बाहर फिंकके पक्षोयोंको बांट दिया।

३०। इस प्रकार विघ्न दूर करनेवाले उस रामलक्ष्मण को ऋत्विजोंने अभिनन्दित करके मौनव्रत ऋषि विश्वामित्रके यज्ञको यथाविधि पूर्ण किया।

३१। यज्ञके पीछे स्नान किये हुए ऋषिने प्रणाम करनेमें हिलते हुए शिखोंवाले दोनों भाईयोंको आशीर्वाद करके कुशासे चीरी हुई हथेलीवाले हाथसे छुआ।

३२। यज्ञका संकल्प करनेवाले राजा जनकने विश्वामित्रको निमंत्रण भेजा। वह जितेन्द्रिय ऋषि मिथिला पुरको जानेके समय जनक के धनुषकी बातके कुतुहलसे राम और लक्ष्मणको भी ले चले।

३३। वे तीनों शामको गौतमके आश्रमको पहुंचे जहां ऋषिस्त्री क्षणमात्रके लिये इन्द्रकी भार्य्या बनी थी। उन्होंने आश्रमके वृक्षके नीचे वास करके रातको बीताया।

३४। पतिके शापसे शिलाके रूप प्राप्त हुई अहल्या रामचन्द्रके चरणोंकी रजकी कृपासे फिर अपने सुन्दर मनुष्य शरीरको प्राप्त हुई।

३५। राम और लक्ष्मणके साथ आये हुए मुनिको मिथिलापति अर्थ और कामके सहित देहधारी धर्मके बराबर पूजाकी सामग्री लेकर आगे जाकर मिला।

३६। स्वर्गसे पृथ्वीमें आये हुए दो पुनर्वसूके बराबर उस दोनों भाईयों

को विदेहवासियोंमानो नेत्रोंसे पान करने लगी और निमिषको भी विघ्न समझने लगी ।

३७ । यज्ञ कर्मका अनुष्ठान समाप्त होनेके बाद कालको जाननेवाला ऋषि विश्वामित्रने रामचन्द्रके धनुष देखनेको उत्कण्ठाको बात जनकसे बोली ।

३८ । प्रसिद्ध कुलमें जन्म लिये हुए बालकका सुन्दर शरीर देखकर और धनुषके नमनाकी कठिनता सोचकर राजा जनक कन्याके धनुष-भंगरूप मोल की प्रतिज्ञासे दुःखी हुए ।

३९ । तब उन्होंने मुनिसे बोला हे भगवन बड़े हाथियों बहुत कष्टसे जो काम करते हैं उस काममें बच्चे हाथीकी चेष्टा जरूर ही व्यर्थ होगी यह सोचकर मेरा जोश नहीं आता है ।

४० । हे भगवन इस धनुषने बहुत ही धनुषधारी राजाओंको शरम दिया । वे राजाओं धनुष चालानेसे कठिन चमड़ेवाले अपने भुजाओंको धिक्कार दे के लौट गये ।

४१ । तब ऋषिने राजाको कहा इनका बल सुनिये अथवा बातसे क्या । पर्वतमें वज्रके बराबर यह आपके धनुषमें अपनी शक्ति दिखायगा ।

४२ । ऋषिका वचन सुनकर राजा का विश्वास हुआ कि शिखोवाले रामचन्द्रकी शक्ति चिनगारी मात्रमें ही अग्निके जलनेवाले शक्तिके बराबर होगी ।

४३ । तब इन्द्रने मेघोंको तेजोमय धनुष प्रगट करनेको आज्ञाको समान राजा जनकने सेवकोंको अपने धनुषको लानेके लिये आज्ञा दी ।

४४ । रामने सोते हुए सर्पराजके समान उस भयंकर धनुषको देखकर ग्रहण किया जिस धनुषने शिवने भागते हुए यज्ञमृगके पीछे चलनेवाला बाणको छोड़ा ।

४५ । रामने अचंभेसे देखते हुए सभासदोंके सामने उस धनुषमें काम-देवके कोमल पुष्प धनुषके बराबर विना श्रमसे ही गुणको युक्त किया ।

४६ । रामके बहुत जोरसे खिंचनके कारण वज्रके समान भीषण शब्दसे टूटे हुए उस धनुषने मानो महाक्रोधी परशुरामको मालुम करा दिया कि क्षत्रवंश फिर भी उठे हुए ।

४७ । तब जनकने शिवजीके धनुषमें मालुम की हुई शक्तिवाले अभिनन्द्य रामको योनिसे न उत्पन्न हुई कन्याको लक्ष्मीके समान निवेदन किया ।

४८ । सत्यप्रतिज्ञ राजा जनकने रामचन्द्रके लिये योनिसे न उत्पन्न हुई

कन्याको तेजस्वी तपोनिधि विश्वामित्रके सामने पत्निकाओंके समान दिया।

४९। महातेजस्वी मिथिलापतिने यह प्रार्थनासे अपने पूजनीय पुरोहित को राजा दशरथके पास भेजा कि इस निमिके कुलको कन्याको बधूरूपसे ग्रहण करना सेवक भावमें स्वीकार कीजिये।

५०। राजा दशरथ पुत्रके अनुरूप बधू खोजते थे—और अनुकूल बोलनेके योग्य ब्राह्मण भी उनके पास पहुंचा। क्योंकि पुण्यात्माओंकी इच्छा कल्पतरूके फलके समान बहुतही जल्दीसे पकती है।

५१। इन्द्रके सखा राजा दशरथ ब्राह्मणकी पुजा करनेके बाद उनसे जनकका सन्देशा सुनकर सेनाओंकी धुरिसे सूर्य्यके किरणोंको आच्छादन करके चले।

५२। राजा दशरथ सेनासे मिथिलाके उपवनके वृक्षोंको पीड़ित करके मिथिलाको घेरते हुए पंहुचे। स्त्री जैसे पतिके कठिन आलिंगन को सहती है वह पुरी भी प्यारेकी घेरेको वैसे ही सहन करती हुई।

५३। वरुण और इन्द्रके समान आचारवान दोनों राजाने मिलकर अपने ऐश्वर्य्यके अनुरूप पुत्र और कन्याके विवाहको उत्सवको सम्पन्न किया।

५४। रामचन्द्रने पृथ्वीकी कन्या सीताको और लक्ष्मणने उनको छोटी बहिन जनकको कन्या उर्मिलाको व्याह किया। भरत और शत्रुघ्नने जनकके छोटे भाई कुशध्वजकी कन्याएं माण्डवी और श्रुतकीर्त्तिको व्याह किया।

५५। तब वे चारों कुमारों नववधूओंके साथ युक्त होके फलसिद्धिसे युक्त साम दान भेद और दण्डके समान शोभित हुए।

५६। राजकुमारीओं कुमारोंसे मिलनेके कारण दोनों कृतार्थताको प्राप्त हुए। उनका समागम प्रत्यय और प्रकृतिके मेलके तरह हुआ।

५७। इस प्रकार चारों पुत्रोंके विवाहके पीछे पुत्रवत्सल राजा दशरथ अपनी पुरीके तरफ लौटे। राजा जनक भी तिन दिनके राह तक उनके साथ चल कर मिथिलाको वापस चले।

५८। नदीका प्रवाह जैसे तटको अतिक्रम करके किनारेकी जमीनका पीड़न करता है उसी चालसे एकदिन राहमें दशरथके ध्वजरूप वृक्षोंको कंपानेवाले पवनने उनको सेनाको क्लेश दिया।

५९। सूर्य्य भयानक परिवेश मंडलसे बंधा हुआ गरुड़से मारे गये सांपकी कुण्डलीमें गिरसे गिरी हुई मणिके बराबर मालुम पड़ा।

६० । दिशाओं श्येनके पंखोंके समान धूसर अलकोंको धारण करके, शामके समयका मेघरूप लाल कपड़े पहनके और धूरिसे युक्त होके रजस्वला स्त्रीके समान देखनेको अयोग्य हुई।

६१ । सूर्य्य जिस दिशामें थे उसी दिशाका आश्रय कर गीधरीं मानो चत्रियोंके शोणितसे पितृतर्पण करनेवाले परशुरामके भेजनेके ही लिये शब्द करने लगी।

६२ । काम जाननेवाले राजा दशरथने उल्टा हवा वगैरह कु-शकुन देखकर शान्ति विधानके लिये कुलगुरु वशिष्ठको बोलाया उन्होंने भी 'मंगल होगा' कह कर राजाके दुःखको दूर किया।

६३ । तब सिपाहियोंके सामने अचंभेमें एक तेजको राशि प्रगट हुई। सिपाहियोंने अपने आंखोंको ठकका देखा कि उस तेजोराशिने एक पुरुषको मूर्ति धारण की।

६४ । वह पुरुष पिताका चिन्ह यज्ञोपवीत और माताका चिन्ह तेजवाला धनुष धारण करके चन्द्रसे युक्त सूर्य्य और सर्पसे युक्त चन्दन वृक्षके समान शोभित हुए।

६५-६६ । जिन्होंने क्रोधसे कठोर मर्यादा तोड़नेवाले पिताकी आज्ञासे कांपती हुई माताका शिर काटके पहले घृणा और पीछे पृथ्वीको जीता वे मानो दहिने कानमें एकवीस दानोंको रुद्राक्षकी माला धारण करके चत्रिय कुलके एकवीस बार विनाश करनेको गिनती-को धारण करके शोभित हुए।

६७ । पिताके वधसे क्रोधित चत्रवंशके विनाशको प्रतिज्ञा किये हुए परशुरामको देखके अपना बुढ़ापन और पुत्रोंका लड़कपनके कारण राजा दशरथ बहुत दुःखी हुए थे।

६८ । अपना पुत्र और कठोर शत्रु ये दोनोंका एकही 'राम' नाम उनको सांप और हारके रत्नके बराबर प्यारा और भयंकर मालुम पड़ा।

६९ । 'अर्घ्यम्' 'अर्घ्यम्' ऐसा कहनेवाले राजाके ओर नहीं देखकर परशुरामने जिस तरफ राम थे उस तरफ चत्रियोंके वंशपर लगी हुई अग्निको शिखाके बराबर तीच्णपुतलीवाली दृष्टि लगायी।

७० । बाद युद्ध करनेकी इच्छाकरनेवाले परशुराम एक मुट्ठीमें धनुषको पकड़के और दूसरेमें बाणको स्थापन करके निर्भय रामचन्द्रको बोलने लगे।

७१ । चत्रजाति मेरे पिताके वधसे मेरे शत्रु बना है। मैं एकवीस बार उनको मारके अभी शान्त हुआ हुं। परन्तु अभी तुम्हारे विक्रमको बात सुनकर दण्ड कुआनेसे सांपके बराबर क्रोधित हुआ हुं।

७२ । पहले दुसरे किसो राजासे न झुकाया हुआ जनकके धनुषको तुमने तोड़ डाला । इससे मैं अपना वीर्य्यशृंगको टूटा हुआसा मानता हुं ।

७३ । पहले 'राम' यह शब्दसे केवल मुझहीको समझा जाता । अभी तुम्हारे उदयसे दुसरेमें प्राप्त हो कर मुझे लज्जित करता है ।

७४ । पर्वतका भेद करनेयोग्य अस्त्रका धारण करनेवाले मुझको दो शत्रु बराहर है—एक कामधेनुके बछड़ेका हरण करनेवाले कार्त्तवीर्य्यार्ज्जुन और दुसरे मेरो कीर्त्तिका हरण करनेके उद्यत तुम् ।

७५ । तुमको जय किये बिना क्षत्रियोंका बध करनेवाला पुरुषार्थसे मुझे अच्छा नहीं लगता है । अग्निको वही महिमा है जो समुद्रमें भो सुखा तृणके बराबर प्रज्वलित होता हैं ।

७६ । तुमने जो हरधनुषको तोडा है भगवान विष्णुने उसके सारको पहले ही हरण किया था । नदोके वेगसे जड़ खुदे हुए वृक्षको हल्की हवा भो उखाड़ सकती है ।

७७ । परन्तु अभो लड़ाई का जरुरत नहीं है । तुम मेरे इस धनुषमें गुण चढ़ाके बाणके साथ खिंचो इसहीमें मालुम होगा कि तुम मेरे भुजवलवाले हो और इसहीसे मैं तुमसे जोता हुआ सा रहुंगा ।

७८ । और अगर मेरो चमकती हुई फरसेको धारसे तर्जित होके तुम डर गिया हो तब झुटा ज्याके चिन्हसे कठिन अंगुलोवाले हाथोंसे अञ्जली बांधके मुझसे अभयके प्रार्थना करो ।

७९ । भीमदर्शन परशुरामके ऐसे बोलनेके बाद हासके होंठ कंपित करके धनुषका ग्रहण कर रामने उनको बातका जबाब दिया ।

८० । पूर्व जन्ममें धारण किये हुए धनुषको प्राप्त होके वह अत्यन्त शोभित हुए । नया मेघ आपही सुन्दर है । इन्द्रधनुषसे मिलने से इसको शोभा और भो बढ़ेगा ये क्या बड़ो बात है ।

८१ । बाद जब रामचन्द्रने धनुषको एक कोटो जमिन पर रख कर उसमें ज्या चढ़ाई तबहो परशुराम धूमशेष अग्निके समान प्रभाहीन हो गये ।

८२ । एक दुसरेके सामने खड़े हुए बढ़ते हुए तेजवाले रामको और घटते हुए तेजवाले परशुरामको दिनके अन्तमें चन्द्रमा और सूर्य्यके तरह आदमियों देखने लगे ।

८३ । कार्त्तिकके समान कृपालु रामचन्द्रने परशुरामको पराक्रमहीन और अपने बाणको अमोघ देखकर परशुरामको बोला ।

८४। मुझको पराभव करनेके लिये उद्यत आपको ब्राह्मण जानके निर्दयतासे आपको प्रहार करनेकी इच्छा नहीं करता हूं। अब कहीये कि मेरे ये बाणसे आपको गतिको या आपके यज्ञसे सिद्ध किये स्वर्गको रास्ताको रोकुंगा।

८५। तब परशुरामने जबाब दिया कि ऐसा मत समझिये कि मैंने आपको पुरातन पुरुष नहो जाना। पृथ्वीमें जन्म लिये हुए आपके वैष्णव तेज देखनेकी इच्छासे हो मैंने आपको क्रोधित किया है।

८६। मेरे पिताके शत्रुयोंको मारनेवाले और सागर पर्यन्त पृथ्वीको ब्राह्मणोंको देनेवाले मेरो आपसे पराजयभो मेरे लिये बड़ाईके योग्य है।

८७। हे श्रेष्ठ मतिमान्! पवित्र तीर्थमें जानेकी इच्छा करनेवाले मेरी गतिको मत रोकिये। भोगसे रहित होनेके कारण स्वर्ग प्राप्ति नहीं होनेसेभो मेरा दुःख नहीं होगा।

८८। 'ऐसाही हो' बोलके रामचन्द्रने पूर्वमुख हो के बाण को छोड़ा। इस बाणने पुण्यवान परशुरामके स्वर्गपथ को रोका।

८९। रामचन्द्रने भो "क्षमा कोजिये" ऐसा बोल कर परशुरामके चरण का ग्रहण किया। क्योंकि जीते हुए शत्रुयोंसे नम्र होना वीरोंको कीर्तिको बढ़ानेवाला है।

९०। परशुरामने कहा मातृपक्षसे मिला हुआ रजोगुण त्याग कराके आपने मुझको जो पिताके सत्वगुण को प्राप्त कराया इससे दण्डके रूपसे मुझको अनुग्रह हो किया।

९१। हे राघव देवकार्य साधन करनेके लिये जन्म धारण किये हुए आपको जय हो। मैं चलुं। लक्ष्मणके साथ श्रीरामचन्द्रको ऐसा बोलके परसुराम अन्तर्धान हुए।

९२। उनके जानेके बाद दशरथने विजयो पुत्रको आलिङ्गन किया और स्नेहसे माना अपने पुत्रका फिर जन्म हुआ। दावानलसे झुलसे हुए वृक्षके ऊपर वर्षाके बराबर शोच करनेवाले राजा को सन्तोष हुई।

९३। बाद महादेवके समान राजा दशरथने मार्गमें सेवकोंके रचे हुए पटमंडपमें कुछ रात बीता कर अयोध्यामें प्रवेश किया। तब जानकीका दर्शन करनेवाली स्त्रियोंके नेत्रोंसे गवाक्षोंको कमलों से भरे हुए मालुम पड़ा।

———

# बारहवां सर्ग ।

१ । विषयोंको भोग करनेके बाद अन्तिम दशाको प्राप्त होके राजा दशरथ प्रभात समयके प्रदीपके समान निर्वाणके समीप पहुंचे ।

२ । जराने कैकेयीके डरसे श्वेत केशके छलसे राजाके कानके पास जाकर उनको कहा कि "रामचन्द्रको यौवराज्य दीजिये" ।

३ । पानीको नाली जैसे बगीचेके वृक्षोंको प्रसन्न करती है यह अभिषेकको बातने भी पुरवासियोंको वैसे ही प्रसन्न किया था ।

४ । कुटिलस्वभावा कैकेयीने रामके अभिषेकके लिये इकट्ठे किये हुए सामग्रीयोंको दशरथको गरम आंसुयोंसे दूषित की थी ।

५ । वृष्टिसे सींची हुई भूमिके बिलमें बैठे हुए दो सांपके बराबर उस क्रोधित कैकेयी पतिको आज्ञा ग्रहण कर दो वरको उगलती हुई ।

६ । एकसे रामचन्द्रके लिये चौदह वर्षका बनवास और दुसरेसे अपने पुत्रके लिये अपनेको बिधवारूपी फल देनेवाली राजलक्ष्मीको मांगी ।

७ । रामचन्द्रने पहले रोते हुए राजलक्ष्मीको और पीछे आनन्दसे 'बनको जाओ' पिताको यह आज्ञा स्वीकार की ।

८ । रेशमी वस्त्र और वृक्षको छाल ये दोनों समान आनन्दके साथ पहने देखकर प्रजाओंको आश्चर्य मालुम पड़ा ।

९ । पिताके सत्यका पालन करनेके लिये रामचन्द्रने सीता और लक्ष्मणके साथ दण्डकारण्यमें प्रवेश किया मालुम हुआ हर साधु-पुरुषके हृदयमें प्रवेश किया ।

१० । पुत्र वियोगसे कातर राजा दशरथने पूर्व अभिशापको स्मरण करके निश्चय किया कि अपना प्राणको परित्याग करना ही उचित है ।

११ । प्रवास गये हुए कुमारों और मरे हुए राजा वाला उस राज्य छिद्र देखनेमें समर्थ शत्रुयोंके प्रलोभनका द्रव्य हुआ ।

१२ । इसके बाद मामाके घरमें रहनेवाले भरतको रोती हुई प्रजाओंने आंसु रोकके बोलाया ।

१३ । पिताको इस प्रकार मृत्युको बात सुनकर भरत केवल अपनी मातासे नहीं बिमुख हुआ परन्तु राजलक्ष्मीसे भी ।

१४ । बनके रहनेवालोंके दिखाये हुए रामचन्द्रके निवासस्थानके वृक्षोंको देखकर आंसु त्याग करते हुए भरत सेनाके साथ रामके पीछे चले ।

१५ । भरतने चित्रकुटमें स्थित रामचन्द्रको पिताके मृत्युकी बात सुनाकर:राजलक्ष्मीको भोगनेकेलिये लौटनेकी प्रार्थना की ।

१६ । रामचन्द्रकी लक्ष्मीको न स्वीकार करनेपर भरतने पृथ्वीको स्वीकार करनेमें अपनेको परिवेत्ता माना ।

१७ । मृत पिताकी आज्ञासे वनमें आये हुए रामचन्द्रको लौटानेको समर्थ नहीं होके भरतने राज्यको अधिदेवता बनानेके लिये रामचन्द्रका खड़ाऊं मांगा ।

१८ । 'ऐसा ही हो' कह कर बिदा किये हुए भरत अयोध्यामें प्रवेश नहीं करके नन्दीग्रामसे राज्यको थातिके तरह पालन करने लगे ।

१९ । बड़े भाईके प्रति दृढ़ प्रेमके कारण राज्य तृष्णासे विमुख भरत माताके पापका प्रायश्चित्त करने लगे ।

२० । शान्तस्वभाव रामचन्द्रभी लक्ष्मण और सीताके साथ वनका फलमूल खाके युवावस्थामें वृद्धकी वृत्तिको अवलम्बन करके रहने लगे ।

२१ । किसी समय रामचन्द्र अपने प्रभावसे क्षीण की हुई छायावाले वृक्षके आश्रयसे थोड़ासा श्रमित होनेके कारण सीताके अंकमें सोये थे ।

२२ । उस समय जयन्त नामके कौएने रामके उपभोग चिह्नको दोष समझ कर जानकीके स्तनको नखसे फाड़ दिया ।

२३ । सीताकी चेष्टासे जगाये हुए रामचन्द्रने उस कौएके उपर इषीका अस्त्र चालाया । कौएने एक आंख देकर प्राणको बचाया ।

२४ । राम अयोध्याके निकट होनेके कारण भरत फिर न आ जाय इस डरसे उत्कण्ठित मृगोंवाले चित्रकूटको छोड़के गया ।

२५ । वर्षाके नक्षत्रोंमें सूर्य्यके समान वह रामचन्द्र बीच बीचमें मुनियोंका आतिथ्यको स्वीकार करते करते दक्षिण दिशाको चले ।

२६ । उनके पीछे चलती हुई जानकीजी कैकेयेकी निषेध की हुई राज-लक्ष्मीके समान मालुम पड़ी ।

२७ । ऋषि अत्रि की स्त्री अनुसूयाके दिये हुए सुगन्धित अंगरागसे सीताने वनको ऐसे सुगन्धित किया कि भौरीं फुलोंको छोड़कर गुंजन करते हुए चारों तरफ चलने लगी ।

२८ । राहु जैसे चन्द्रके मार्गको रोकता है शामके समान काला विराध नामके राक्षसने भी वैसे ही रामचन्द्रके मार्गको रोका ।

२९ । उस दैत्यने राम और लक्ष्मण ये दोनोंके बीचसे जानकीको सावन और भादोंके बीचमेंसे वर्षाको अवग्रहके समान हरण किया ।

२० । राम और लक्ष्मणने उसको मारकर अपवित्र गन्धर्व आश्रमको दूषित न करे इस कारण उसको पृथ्वीमें गाड़ दिया।

२१ । इसके बाद मर्य्यादारक्षक रामचन्द्र ऋषि अगस्त्यको आज्ञासे विंध्याचलके समान आगे नहीं बढ़कर पंचवटीमें स्थित हुए।

२२ । गरमीसे पीड़ित सर्पिणी जैसे चन्दनके वृक्षके पास जाती है वैसे ही कामपीड़िता रावणकी बहिन शूर्पनखा रामचन्द्रके पास आई।

२३ । उस राक्षसी सीताके सामनेही अपना वंशका वर्णन करके रामचन्द्रको व्याहके लिये वरण किया। क्योंकि स्त्रीयोंकी प्रबल कामपीड़ा समयका बिचार नहीं कर सकती है।

२४ । वृषके समान कंधेवाले रामने कामपीड़िता शूर्पनखाको कहा "हे बाले! मैं स्त्रीवाला हुं। तुम मेरे छोटे भाईको भजन करो।"

२५ । तब वह लक्ष्मणके पास गयी। परन्तु पहले बड़े भाईके पास जानेवाली उसको लक्ष्मणने भी नहीं स्वीकार की। इसके बाद वह फिर रामके पास आके दोनों किनारोंके ओर जानेवाली नदीके समान हुई।

२६ । जानकीके हास्यने उसको और भी क्रोधित किया जैसे हवा न होने कारण समुद्रको चन्द्रमाका उदय क्षोभित करता है।

२७-२८ । उसने सीताको कहा "इस उपहासका फल तुमको थोड़े देरसे ही मिलेगा। हरिणी जैसे वाघिनीको उपहास करता है तुने भी मुझको वैसे ही किया। मेरे ओर देख।" ये कह कर शूर्पनखाने अपने योग्य रूपका धारण किया। सीताने डरसे रामके गोदमें प्रवेश किया।

२९ । लक्ष्मणने पहले उसके कोकिलाके समान मिठा अवाज और पीछे गीधरके समान घोर अवाज सुनके उसको मायाविनी समझा।

४० । इसके बाद लक्ष्मणने पर्णशालामें प्रवेश करके तलवारसे उसका नाक और कान काटके उसको और भी कुरूपिणी बना दी।

४१-४२ । वह कुटिल नखवाली, वांसके समान कठिन पर्वोवाली पंकुशके समान उंगलीवाली आकाशमें जाके उन दोनों भाईयोंको तर्जन करने लगी। और तुरन्तही जनस्थानमें जाके खर दूषणके पास रामचन्द्रसे राक्षसोंके पराभवकी बात कहने लगी।

४३ । रामके साथ युद्ध करने को जानेके समय राक्षसों उस नाक कान

काटी हुई को आगे रखकर चले यह हो उनके अमंगलका कारण हुआ।

४४। अस्त्र उठाके आते हुए राक्षसोंको देख कर रामचन्द्रने सीताकी रक्षाको भार लक्ष्मणके हाथपर सौंपा और विजय को भरवसा अपने धनुषमें रखी।

४५। राम अकेला और राक्षसों थे हजारों। परन्तु राक्षसोंने वे जितने थे रामको भी उतने ही देखा।

४६। तब अच्छे आचारवाले रामने दुष्टोंको उच्चारण की हुई बात जैसे अपने दूषणकी तरह नहीं सह जाती वैसे ही दूषण राक्षसके और दया नहीं दिखायी।

४७। उन्होंने बाणोंसे खरदूषण और त्रिशिराको वध किया। उनके बाणों एकके पीछे दुसरा निकला था। परन्तु मालुम पड़ा कि एक ही साथ निकला।

४८। शरीरको वेधकर पहले के बराबर निकले हुए तीक्ष्ण बाणोंने उन तीनोंकी आयु पी ली। पीछे पक्षीयोंने लोहुक पीया।

४९। रामके बाणोंसे कटी हुई राक्षसोंकी सेनामें रुंडोंके शिवाय और कुछ हो न मालुम पड़ा।

५०। देवताओंका द्वेष करनेवाले राक्षसोंकी सेना रामसे युद्ध करके गिधोंके दहनेको छायामें फिर न उठनेके कारण सोई थी।

५१। राक्षसोंमें एक भी नहो बचा। रावणके पास उनको हाल शूर्पनखाने ही बतलायी थी।

५२। बहिनका ताड़न और सुहृदोंके बधकी बात सुनकर रावणने समझा कि रामचन्द्रने उसके दशों शिरमें लाथ मारा।

५३। तब रावणने मृगरूपी राक्षस मारीचसे राम और लक्ष्मणको धोका देकर जानकीको हर ले गया था। उस समय पक्षीराज जटायुसे रावणका युद्ध होनेके कारण उसका कुछ विघ्न हुआ था।

५४। सीताको ढूंढ़ते हुए राम लक्ष्मणोंने पंख काटे गये जटायुको देखा। वह कंठगत प्राण पक्षीराज भी दशरथके ऋणसे मुक्त हुआ।

५५। जटायुने उनको कहा कि 'रावणने सीताको हरण किया' बाद घावोंसे अपने बड़े पराक्रमको मालुम कराके वह मर गया।

५६। जटायुके मृत्युसे राम और लक्ष्मणको पितृशोक नयासा मालुम हुआ। उन्होंने पिताको नाई जटायुका अग्निसंस्कारादि कार्य किया।

५७। रामने कबन्ध नामके एक राक्षसको मारा। और शापसे मुक्त हुए उसीके सलाहके अनुसार अपने दुखका भाग लेनेवाले सुग्रीवके साथ उन्होंने मित्रता की।

५८। वीर रामने वालिको बधकर धातुके स्थानमें आदेशके तरह बहुत दिनसे इच्छा करनेवाले उस स्थानमें सुग्रीवको बैठाया।

५९। बन्दरोंके राजा सुग्रीवको आज्ञासे बन्दरों व्याकुल रामके मनो-रथके समान सीताके ढुंढ़नेके लिये चारों ओर चले।

६०। इच्छारहित लोग जैसे संसाररूप सागरको पार होता है वैसे हो हनुमानजो संपातिके मुहसे सीताका समाचार सुनके समुद्रको पार हुआ।

६१। इधर उधर घुमते घुमते हनुमानजीने विषवेलीसे घिरी हुई महौषधिके समान राक्षसीयोंसे घिरी हुई सीताजोको देखा।

६२। तब उन्होंने रामचन्द्रके निशानको अंगुठी सीताको दी। सीताने अपने आनन्दको आंसुओंकी बुंदोंसे उसका ग्रहण किया।

६३। प्यारे संदेशोंसे हनुमानने सीताको शान्त किया। तब रावणके पुत्र अक्षकुमारका बध करके कुछ उद्धत होके क्षणभरके लिये इन्द्रजितसे हरकर अन्तमें लङ्काको जरा दिया।

६४। ऐसे कृतकार्य्य होके हनुमानने सीताका प्रत्यभिज्ञान रामचन्द्रको ला दिया मानों सीताका हृदय रामचन्द्रके पास आ पहुंचा।

६५। रामचन्द्र उस चिन्हको छातीमें लगाके बहुत व्याकुल हुए। और क्षण भरके लिये प्यारीके बिना स्तनके स्पर्शवाले आलिङ्गनके सुखको प्राप्त हुए।

६६। सीताके मंगल समाचार सुनके रामचन्द्र उनसे मिलनेके व्याकुल हुए और लङ्काको घेरनवाले समुद्रको खाईके समान तुच्छ मानता हुआ।

६७। शत्रुके विनाशके लिये वे वहांसे निकले। वानरोंको सेना भी उनके पीछे चलने लगी। केवल पृथ्वीमें नहीं परन्तु आकाशमें भी उनके लिये स्थान नहीं था।

६८। रामचन्द्र समुद्रके किनारेमें पहुंचनेके बाद विभीषण मानों राक्षस लक्ष्मीसे प्रेरित होके उनसे मिले।

६९। रामचन्द्रने प्रतिज्ञा की कि धर्म्मात्मा विभीषणको राक्षसोंका राज्य दे दिया जायगा। वास्तवमें नीति ठिक समयपर युक्त होनेसे ही फल देती है।

७०। वानरोंके सैनिकोंसे रामचन्द्रने खार समुद्रमें एक पुल बनवाया

था। उसको देखके मालुम पड़ा कि नारायणके शयनके लिये शेष नागने रसातलसे शिर उठाया।

७१। उस पुलसे समुद्रको पार होके पीछे वानरोंसे रामचन्द्रने लङ्काको घेर लिया मालुम पड़ा कि लङ्काके चारों ओर दुसरे सोनेका दिवार बना गया।

७२-७३। वहां वानरो और राक्षसोंका भारी युद्ध होने लगा। और चारों तरफ राम और रावणके जय शब्दसे ध्वनित होने लगा। वृक्षोंसे परिघ और पत्थरोंसे मुद्गर तोड़े जाते थे। राक्षसोंके शास्त्रोंके आघात चोटसे वानरोंके नख और भी भयानक था। पत्थरोंके चोटसे हाथीयों भी मारे जाते थे।

७४। इसके बाद एक रोज सीता रामचन्द्रका काटा हुआ शिर देखके व्याकुल हुइ। त्रिजटाने "ये राक्षसोंकी माया" ऐसा समझाके उनको सचेत किया।

७५। अपने प्यारे जीते है जानके सीताने व्याकुलताको छोड़ी। परन्तु पहले पतिको मृत्युको सत्य जानके भी अपने नहो मर गई इस कारण लज्जित हुई।

७६। एक रोज राम और लक्ष्मण रावणके पुत्र मेघनादके नागपाशसे बंधे गये थे। उसी समय गरुड़के आनेसे वे मुक्त हुए। इस लिये उस बंधनका क्षणभरका क्लेश उनको स्वप्नावस्थाके समान मालुम पड़ा।

७७। रावणने शक्तिसे लक्ष्मणके हृदयको विदीर्ण किया। रामचन्द्रका हृदय विना आघातसे केवल शोकसे हो विदीर्ण हुआ।

७८। हनुमानको लाई हुई औषधिसे लक्ष्मणको व्यथा दूर होनेके बाद वे फिर राक्षसोंका विनाश करके उनको स्त्रियोंका विलाप शिखाने लगे।

७९। शरत् ऋतुके समय जैसे मेघका शब्द और इन्द्रधनुष नहो मालुम होते है वैसे हो लक्ष्मणने भी मेघनादके आवाज और धनुषका कुछ भी शेष नहो रक्खा।

८०। बाद सुग्रीवने कुम्भकर्ण का नाक और कान काट के अपनी बहिन शूर्पनखाके समान उसका हाल किया तब टंकसे कटे मनसिलके पर्वतके समान कुम्भकर्णने रामचंद्रको रोका।

८१। 'निद्राप्रिय तुमको तुम्हारे भाईने अकालमें निंदसे उठाया' ऐसा बोल कर रामके वाणने फिर उसको चिरनिद्रामें अभिभूत किया।

८२ । लड़ाईमें उठी धूरि जैसे राक्षसोंके शोणित रूपो नदीमें गिरने लगी वे भी वैसेही बन्दरोंके उपर चढ़ाई होके मरने लगी ।

८३ । तब रावण आज पृथ्वी रामरहित वा रावण रहित होगी ऐसा निश्चय करके मन्दिरसे निकले ।

८४ । रामको जमिनपर खडे और रावणको रथपर सवारी देखके इन्द्रने रामके लिये सुनहरी घोडे जुते हुए एक रथको भेजा ।

८५ । बाद रामचन्द्र इन्द्रके सारथी मातलिका हाथ पकड़कर आकाश-गंगाको लहरोंके वायुसे हिलते हुए ध्वजावाले उस जयदेनेवाले रथपर चढ़े ।

८६ । मातलीने रामको उस कवच पहिनाया जिससे असुरोंका बाण कमलदलके समान बिफल होता है ।

८७ । बहुत रोज बाद राम और रावणके दर्शनसे पराक्रम दिखलानेका मौका मिलनेके कारण राम और रावण का युद्ध ये बात सफल हुई ।

८८ । रावण एक होनेसे भी हाथ पैर और शिरोंको बहुलतासे राक्षसोंसे घिरे हुए सा मालुम पड़ा ।

८९ । जिसने लोकपालोंको जिता, अपने शिरसे शिवजोको पूजा की, और कैलास पर्वतको उठाया शत्रु होनेसे भी रामचन्द्रने उनका समादर किया ।

९० । सीताके साथ मेल जतानेवाले रामचन्द्रके कंपने हुए रहने हाथमें रावणने क्रोधसें बाण मारा ।

९१ । उस समय रामसे छोड़ा हुआ बाण भी रावणके छातीको भेद करके मानों सापोंको प्यारे खबर पंहुचानेके लिये पातालमें प्रवेश कर गिया ।

९२ । बातसे बातको और अस्त्रसे अस्त्रको काटनेवाले उन दोनोंमें वादीयोंके समान लड़ाई होने लगी ।

९३ । लड़नेवाले दो मत्त हाथीयोंके बीचमें रक्खो गयो मौक्षके समान पराक्रमके उलट पलट होनेके कारण जयलक्ष्मीको उन दोनोंके किसोने न प्राप्त हुई ।

९४ । अस्त्रप्रहार और इसके प्रतिकारोंसे सन्तुष्ट देवताओंने और असुरोंने वर्षण किये हुए फुलों उनको बाण दृष्टिसे रोक जानेके कारण उनके उपर न गिरने सके ।

९५ । तब रावणने अपने बलसे प्राप्त हुई यमराजके कूटशाल्मली

नामको गदाके समान लोहेकी कीलोंसे खचित शतघ्नी नामका अस्त्र रामको मारा।

९६। रथके पास आनेके पहलेही रामचन्द्रने अर्द्धचन्द्राकृति बाणसे उस अस्त्रको राक्षसोंकी जयकी आशाके साथ केलेके पेड़के समान काट डाला।

९७। सीताके शोकरूपी शल्यको निकालनेके औषधीरूप ब्रह्मास्त्र अद्वितीय धनुर्धारी रामचन्द्रने रावणको मारा।

९८। उस दीप्तिदेनेवाला ब्रह्मास्त्र आकाशमें सौ टुकड़ेमें भिन्न होके भयाल फणमंडलवाले शेषनागके शरीरके समान मालुम हुआ।

९९। उस मंत्रयुक्त ब्रह्मास्त्रसे रामचन्द्रने क्षणभरमें ही रावणके शिरोंको काट डाला। इतने ही जल्दीमें उस काम खतम हुआ कि रावणको कुछ भी कष्ट न सहने पड़ा।

१००। रावणके गिरते हुए देहके शिरोंकी पांति तरंगोंसे अलग की हुई जलमें प्रभातके सूर्य्यकी प्रतिमाके समान शोभित हुई थी।

१०१। गिरते हुए शिरोंको देखके भी फिर जुड़ जानेके डरसे देवताओंके मनमें पूरा विश्वास न हुआ।

१०२। इसके बाद देवताओंने रावणको जितनेवाले रामके शिरमें राज्याभिषेक सूचित करनेवाले फुलोंकी वृष्टि की। उस समय मदसे भारी हुए पंखोवाले भौरोने हाथियोंके गण्डस्थलको छोड़कर फुलोंका अनुगमन किया।

१०३। ऐसे देवताओंका कार्य्य सम्पन्न करके रामचंद्रने धनुषका गुण मोचन किया। मातलि भी रामचंद्रसे विदा लेके रावणके नामसे अंकित बाणके चिन्हवाले ध्वजका झंडावाले हजार घोड़ेका रथ लेके आकाशमें चले।

१०४। इसके बाद रामचन्द्र अग्निसे शुद्ध अपनी प्यारी पत्नी सीताका ग्रहण कर विभीषणको राक्षसोंकी राजलक्ष्मीको दे कर सुग्रीव, विभीषण और लक्ष्मणके साथ अपने भूजके बलसे जीते हुए बिमानपर सोवारी होकर चले।

# तेरहवां सर्ग ।

१। गुणके जाननेवाले राम नाम धारण किये हुए विष्णु पुष्पकरथमें सोवारी होके आकाशसे जानेके समय एकान्तमें सीताको बोलने लगे ।

२। हे वैदेहि ! देखो छायापथसे भिन्न किये हुए सुन्दर तारेवाले शरत् समयके आकाशके समान मैंने बने हुए सेतुसे मलयपर्वत तक भिन्न किये हुए फेनवाले समुद्रकी कैसी शोभा हुई ।

३। यज्ञमें दीक्षित राजा सगरके यज्ञके घोड़ेको लेके महर्षि कपिल पातालमें घुस जानेके बाद पृथ्वीको खोदते हुए मेरे पूर्वपुरुषोंने इसको बढ़ाया ।

४। सूर्य्यकी किरण इससेही जलको खिंचती है, रत्न इसहीमें बढ़ता है, यहही समुद्र जलको मिटानेवाली वाड़व-अग्नीको धारण करता है और इसीसेही सुन्दर चन्द्रमाका जन्म हुआ है ।

५। सत्व रजः और तमको अवस्थाको प्राप्त होनेवाला भगवान विष्णुका स्वरूप नही वर्णन किया जा सकता है । वैसेही अपनी महिमा दशो दिशाओंमें व्याप्त होके रहनेवाले समुद्रका रूप या नाप वर्णन नही किया जा सकता है ।

६। प्रलयके समयमें भगवान विष्णु लोकोंका संहार करके अपने नाभिसे उत्पन्न हुए कमलपर बैठनेवाले ब्रह्माकी स्तुतिको प्राप्त होके इसीमें सोये थे ।

७। शत्रुयोंसे भयभीत राजाओं जैसे धर्म्मात्मा राजाका आश्रय लेते हैं वैस सैकड़ों पर्वतोंने पंख काटनेवाले इन्द्रके डरसे समुद्रका आश्रय लिया है ।

८। जिस समय भगवानने वराहका रूप धारण करके पातालसे पृथ्वीका उद्धार किया उस समय इस समुद्रका निर्मल जल क्षण-भरके लिये पृथ्वीका घुंघट हुआ था ।

९। नदीयोंका उपभोग करनेवाले तरङ्गरूपी अधर दान करनेमें चतुर ये समुद्र स्वभाव प्रगल्भ होनेके कारण मुख अर्पण करनेवाली नदीयोंको स्वयं पीता है और पीलाता है ।

१०। हे प्यारी देखो तिमि मछलीयों दुसरे मछलीयोंके नदीके संगमके स्थानमें गले तक पानि पीके मुह बन्द करके छिद्रवाले शिरोंसे उस जलको ऊपर फेंकते है ।

११। और भी हाथिके समान शरीरवाले मगर मछलियोंसे भाग किये

हुए समुद्रके फेनोंको देखो। उस फेन उनके गालमें फैल कर क्षणभरके लिये उनके कानमें चामरकी शोभा देता है।

१२। किनारेकी हवाका सेवन करनेके लिये निकले हुए बड़ो तरङ्गके समान शरीरवाले सर्पों केवल उनकी फणोंमें धारणकी हुई सूर्य्य किरणसे चमकती हुई मणिसे जान पड़ते है।

१३। तुम्हारे अधरके समान लाल प्रवालोंमें तरंगके चोटसे फेंका हुआ शंखोंका ढेर उठ रहा है। प्रवालोंके अंकुरोंसे उनके मुंह गुंथ जानेके कारण मानों वे बहुत कष्टसे निकलते है।

१४। पानी पीनेको प्रवृत्त हुए मेघों आवर्तके वेगसे घुमनेके कारण ऐसा मालुम होता है कि समुद्र फिर भी मन्दार पर्वतसे मथित होते है।

१५। खारी समुद्रकी वेला दुरसे मालुम होनेके कारण सूक्ष्म और तमाल ताल वनोंसे घिरे हुए स्थित रहनेके कारण चक्रमें स्थित कलंक रेखाके समान शोभा देती है।

१६। हे आयताक्षि! सैकतकी हवा केतकीकी रेणुओंसे तुम्हारे मुखकी रचना करती है मानों तुम्हारे कंदुरीके समान लाल अधरमें मेरी तृष्णा बढ़नेके कारण और तुम्हारे सिंगारक समय बीतानेमें मुझे असमर्थ जानके ही हवाने वैसा किया।

१७। क्षणभरमें ही विमानसे हमलोग समुद्रके किनारमें आ पंहुचे हैं। देखो हियां रेतमें फाटी हुई सीपियोंके मोतियों इधर उधर फैले हुए हैं और सुपारीके वृक्षो फलके भारसे झुके रहे है।

१८। हे करभोरु, हे मृगलोचनि, देखो मालुम होता है कि यह वनभूमि मानों दूर रहते हुए सागरसे निकलती हुई।

१९। मेरी इच्छाके अनुसार यह विमान कभी देवताओंके कभी मेघोंके और कभी पक्षीयोंके मार्गसे चलता है।

२०। ऐरावतके मदकी गन्धवाली आकाशगङ्गाकी तरंगोंसे शीतल यह आकाश वायु दुपहरके धूपसे निकली हुई तुम्हारे मुहके पसीनाको सुखाती है।

२१। हे कोपने! कुतूहलसे तुम मेघोंको पकड़नेके लिये खिड़कीसे हाथ फैलाती है। तब चमकती हुई बिजलीके कंकनवाला मेघ मानों तुम्हारे हाथके लिये दुसरा कंकनसा होता है।

२२। यह है राक्षसोंसे भरा हुआ जनस्थान। चीरधारी ऋषियों अभी इस स्थानको विघ्नहीन जानके अपने आश्रममें नये पत्तेका कुटीर बनाके सुखसे वास करते है।

२३। ये वह स्थान है जहां तुमको ढूंढ़ते हुए मैंने पृथ्वीमें पड़े हुए तुम्हारे पैरके नूपुरको देखा। मालुम हुआ तुम्हारे पैरके वियोगके दुःखसे कातर होके वह नूपुर मौन होके रहा।

२४। हे भीरु, राक्षसने जिस मार्गसे तुमको हरण करके ले गिया था उस मार्गकी लताएं बातसे बोलनेमें असमर्थ होने पर भी अवनत पल्लवोंसे मुझको उस मार्ग बतलाया था।

२५। मृगीया कुशके अंकुर खानेको इच्छा छोड़के अपने ऊंचे पलकोवाले नेत्र दक्षिण दिशाके तरफ घुमाके मुझको तुम्हारे गमन पथको बता रही थी।

२६। देखो माल्यवान पर्वतकी चुड़ा दिखाई पड़ती है। वहां मेघोंके नवीन जलके साथ तुम्हारे वियोगके कारण मेरे आंसुओंकी बुंद गिर पड़ी थी।

२७। उस स्थानमें वर्षाके जलकी धारासे छिड़की हुई पोखरोंकी गन्ध, आधे फुले हुए कदम्बके फुलों और मोरोंके मिठा शब्द तुम्हारे विरहके कारण मुझको बिलकुल असह्य मालुम पड़ा।

२८। हे भयशीले! इस पर्वतके शृङ्गमें तुम्हारे कांपने सहित आलिंगन को स्मरण करके मैंने गुहा तक पहुंचे हुए मेघके गर्ज्जनको बहुत कष्टसे सहा।

२९। इस पर्वतमें फुले हुए कन्दलोके फुलोंने नई जलधारासे सींची हुई भूमिकी भाफके साथ मिलके विवाहके समयमें धुमसे आवृत तुम्हारे लाल नेत्रकी शोभा धारण करके मुझको व्याकुल किया था।

३०। बहुत दूरसे फैली हुई मेरी दृष्टि वानीर वनोंसे घिरे हुए, थोड़ासा मालुम पड़ते हुए और चंचल सारसोंसे भरे हुए पम्पा सरोवरका जल मानों क्लान्तिसे पी रही है।

३१। हे प्यारी! मैं जब तुमसे बहुत दूर था उस समय मैंने इस सरोवरके परस्पर पराग देते हुए मिले हुए चकवा चकवीके बड़ी लालसासे देखे थे।

३२। इसके तीरके अशोक वृक्षको स्तनके सदृश सुन्दर फुलोंके गुच्छोंसे झुके हुए देखके तुम्हारी प्राप्तिके खेयालसे आलिंगन करनेमें उद्यत मुझको लक्ष्मण रोकता था। उस समय मेरे नेत्रोंसे आंसु गिरती हुई।

३३। गोदावरीके तीरके रहनेवाले सारसों विमानमें झुलते हुए सोनेके घुंघुरुओंका शब्द सुनके आकाशमें उड़कर मानों तुमहोको प्रत्युद्गमन कर रहे हैं।

३४ । हे प्यारी बहुत रोज बाद पञ्चवटीको देख कर मेरे मनमें बहुत आनन्द हो रहा है । इस स्थानमें तुमने अपने सुन्दर कक्करमें रक्खे हुए घड़ोंके जलसे सहकार वृक्षको सिंचन किया था । देखो पालित मृगीं मुह ऊंचा करके हमको देख रहे हैं ।

३५ । हे प्यारी ! मेरा याद होता है कि मैं मृगयासे लौटके गोदावरीके तीरमें तरंगसे शीतल हवासे तुमको निवृत्त करके एकान्तमें तुम्हारे गोदमें शिर रख कर सोता था ।

३६ । जिन्होंने भौंहके मरोड़नेसे ही नहुषको इन्द्रके पदसे भ्रष्ट किया था और जिनके उदयसे मैला जल निर्मल होता है उस ऋषि अगस्त्यका आश्रम मालुम पड़ रहा है ।

३७ । अनिन्द्यकीर्ति उन महर्षिकी अग्निचयजन्य धुम शिखाका आघ्राण करके मेरे आत्मा रजोगुणसे विमुक्त होके लघुताको प्राप्त होते हैं ।

३८ । हे मानिनि ! महर्षि शतकर्णके काननसे घिरे हुए पञ्चाप्सर नामके विहार सरोवर दूरसे मेघोंके बीचमें देखते हुए चन्द्रके प्रतिबिम्बके समान:मालुम होता है ।

३९ । पूर्वकालमें दर्भांकुर मात्र भोजन करते हुए और मृगोंके साथ फिरते हुए इन ऋषिके तपके डरसे इन्द्रने उनको पांच अप्सरोंके कटाक्षरूप यन्त्रसे विघ्न किया था ।

४० । जलके भीतर मन्दिरमें रहनेवाले वे ऋषि मृदंगकी ध्वनि सुन रहे हैं । उस ध्वनि आकाशमें शब्दित हो कर पुष्पकके उपरके मन्दिरोंको गुंजारती है ।

४१ । और भी देखो सुतीक्ष्ण नामके उदार चरित्र दुसरे ऋषि चारों तरफ जलती हुई अग्नियोंके बीचमें अवस्थान करके सूर्य्यसे शिर तपाके तप कर रहे हैं ।

४२ । इनके तपके प्रभावसे भीत इन्द्रने तप भंगके लिये अप्सराओंको भेजा था । परन्तु उनका मुसकान सहित कटाक्ष और व्याजसे आधे दिखाए हुए दांतों इनके तपको नहीं भंग करने सका ।

४३ । उपर भुजा उठाये हुए एक तपस्वी रुद्राक्षको माला धारण करनेवाली मृगोंके शरीर खुजलानेवाली और कुशके तोड़नेवाली दाहिनी भुजा मेरे सत्कारके लिये हिलाते हैं ।

४४ । वह मौनी होनेके कारण अपना शिर थोड़ासा हिलाके मेरे प्रणामके स्वीकार करके विमानके आनेसे छुटी हुई दृष्टि फिर सूर्य्यमण्डलमें लगाते हैं ।

४५ । अग्निहोत्री शरभंगमुनिका शरणयोग्य और पवित्र आश्रम मालुम

देता है। उन्होंने बहुत कालको समाधिसे अग्निकी प्रीति साधन करके पीछे अपना शरीर अग्निको ही समर्पण किया था।

४६ । उनके बहुत फलदेनेवाले वृक्षों अभी छायासे पथिकोंका श्रम दूर करके उनके पुत्रके योग्य काम कर रहे हैं।

४७ । देखो ऊंचे अंगवाले चित्रकूट पर्वत घमंडी बैलके समान शोभा धारण करके मेरे नेत्रका अभिराम हुआ है। धारा बहनेके कारण गुफाओंसे शब्द निकलता है और इसकी चूड़ामें क्रीड़ाके कीचके समान मेघ लगा रहा है।

४८ । निर्मल और बहुत धीरेसे बहनेवाली दूरसे देखनेके कारण पतली मन्दाकिनी नदी पहाड़के नीचे पृथ्वीके गलेमें मोतियोंकी मालाकी समान दिखाई पड़ती हैं।

४९ । पर्वतके समीप एक सुन्दर तमाल वृक्ष है। इसका सुगन्धि पत्ता लेकर मैंने तुम्हारे जवके अंकुरके समान थोड़ासा पीला कपोलकी सुन्दर दिखानेवाले कर्णफल बनाया था।

५० । यह देखो ऋषि अत्रिका तपोवन। यहां जनावरों विना दण्डके भयसे ही शान्त हैं। वृक्षों विना फुलसेही फल देते हैं।

५१ । सप्तर्षियों अपने हाथसे जिससे सोनेके कमलोंको उखाड़ते हैं और जो शिवजीके शिरकी मालास्वरूप मुनियोंके स्नानके निमित्त अनुसूयाने उस जाह्नवीको यहां बहलाया है।

५२ । तुमने पहले जिस वट वृक्षको पुजा की थी वह श्याम वट मालुम पड़ रहा है। फलित होनेसे वह पद्मरागके साथ मरकतकी शोभा दे रही है।

५३ । ऋषियों वीरासन लगाके बैठे हैं। इनके बीचमें स्थित वृक्षों हवाके अभावसे उनहोंके बराबर स्थिर होके रहा है।

५४-५७ । हे प्यारी देखो कहीं चमकती हुई इन्द्रनीलमणिसे गुंथी हुई मुक्ताकी मालाके समान, कहीं नील कमलसे मिला हुआ सफेद कमलके समान, कहीं नील हंसोंके साथ मानस सरोवरके प्रिय राजहंसोंकी श्रेणीके समान कहीं कालागुरुकी पत्र रचना की गई भूमिकी भक्ति चन्दन तिलक रचनाके समान, कहीं छायामें स्थित हुए अन्धकारकी कबरीकी हुई चन्द्रमाकी प्रभाके समान, कहीं नील आकाश दिखानेवाले शरतके मेघके समान और कहीं कृष्णसर्प विभूषित शिवजीके समान यमुनाके साथ मिली हुई गङ्गाजी शोभा पाती है।

५८ । इस गङ्गा यमुनाके संगममें स्नान करनेवाले शरीर धारण करनेवाले विना तत्वज्ञानके ही मोक्षको प्राप्त होते हैं ।

५९ । निषादपति गुहकी पुरीको देखो । वहां शिरको मणि उतार कर जटा बांधने पर "कैकेयी अभी तुम्हारी इच्छा पूरी हुई" कह कर सुमंत्र रोया था ।

६०-६३ । जिसके स्वर्णपद्मकी रज यक्षस्त्रीयोंके स्तनोंमें संलग्न होती है महत्वके कारण प्रकृतिके समान ऋषियोंने जिसको मानस सरोवरको उत्पत्तिका स्थान बतलाया, जिसके तटमें यज्ञके खंभे गाड़े हुए है, जिसके जलकी धारा अयोध्याके किनारेसे बहती है, अश्वमेध यज्ञके अन्तमें इक्ष्वाकुके वंशके राजाओंने स्नान करके जिसके जलको अधिक पवित्र किया, अयोध्याके निवासियों जिसके गोदमें रहनेके सुखका उपभोग करके और जिसका जल पीके संवर्द्धित हुए हैं, मैं जिसको सबको धात्रीके समान मानता हुं देखो मेरी जननीके समान वह सरयू नदी राजा दशरथसे विरहित होके वनवाससे लौटे हुए पुत्रके समान मुझको अपनी ठंढी हवावाली तरंगरूपी हाथोंसे आलिङ्गन करती है ।

६४ । आगे देखो सूर्य्यको किरणोंसे लाल सांझके रंके समान धुरि उड़ रही है । खरादि राक्षसोंका विनाश करके लौटनेके बाद लक्ष्मणने जैसे तुमको मेरे हाथपर सौंपा था वैसे पिताके सत्यका पालन करके लौटे हुए मेरे हाथमें साधु भरतभी न छुई हुई राज-लक्ष्मीको मेरे हाथपर सौंपेंगे ।

६६ । सेनाओंको पीछे और गुरु वशिष्ठको आगे रख कर चीरधारी भरत हाथमें अर्घ्य लेके सचीवोंके साथ आ रहे हैं ।

६७ । युवा होनेपर भी मेरे और भक्तिके कारण पिताको दी हुई राज-लक्ष्मीका उपभोग न कर भरतने कठिन असिधार व्रत साधन किया ।

६८ । रामचन्द्रके ऐसा बोलनेके बाद विमान अधिदेवतापणसे उनकी इच्छाको जानकर आकाशसे उतरा । भरतके पीछे आनेवाले सेनिकों विस्मित हो के उस विमानको देखने लगे ।

६९ । तब रामचन्द्र सेवामें चतुर सुग्रीवका हाथ पकड़कर विभीषणको दिखाई और पृथ्वीमें रकखी गई स्फटिक मणिकी सीढ़ीके मार्ग से विमानसे उतरे ।

७० । उन्होंने पहले ही इक्ष्वाकुके वंशीयके गुरु वशिष्ठको प्रणाम करके भरतके दिये हुए अर्घ्यको ग्रहण किया । बाद आनन्दको आंसु

भरकर भरतके साथ शत्रुघ्नको आलिङ्गन किया और बड़े भाईके और प्रेमके कारण राज्यका ग्रहणमें विमुख भरतके शिरको सूंघा।

७१। जटा बढ़ाये वटके वृक्षके समान ढांढी और मुछोंसे भरे हुएके कारण मुहका रूप बदले हुए बुढ़े मन्त्रियोंके और अनुकूल दृष्टि फैलाके प्रसन्न और मधुर वाणी पुंछके रामचन्द्रने उनके उपर कृपा दिखायी।

७२। यह रीछ और वानरोंके राजा सुग्रीव मेरे बिपदके मित्र है और यह पुलस्त्य तनय विभीषणने युद्धके समय मेरे सामने खड़ा होके मेरे लिये युद्ध किया रामचन्द्र ऐसा कह कर ये दोनोंका परिचय देनेके बाद भरतने लक्ष्मणको छोड़ कर पहले इन दोनोंको नमस्कार किया।

७३। बाद भरत लक्ष्मणके पास आनेपर लक्ष्मणने उनको प्रणाम किया। तब भरतने उनको उठाके इन्द्रजितके बाणके घाववाली छातीमें अपनी छाती मिलायी।

७४। रामचन्द्रको आज्ञासे वानरोंके सेनापतिओं मनुष्यके शरीर धारण करके हाथीपर चढ़े। हाथियोंके मदको धारा निकालनेके कारण उनको मालुम हुआ कि पर्वतपर चढ़े।

७५। रामचन्द्रके आदेशसे राक्षसाधिपति विभीषण दुसरे रथपर चढ़े। वह मायासे रचित होनेसे भी रामचन्द्रके रथको तुल्यता नहीं प्राप्त हुई।

७६। अनन्तर राम भरत और लक्ष्मणके साथ ध्वजा पताकासे शोभित कामचारी रथमें चढ़े। इनको देखके मालुम हुआ कि बुध और वृहस्पतिके साथ चन्द्र विजली चमकते हुए मेघोंमें चढ़े।

७७। आदि वराहके रूपसे भगवानने जैसे पृथ्वीको जलसे उद्धार किया, शरद ऋतु जैसे चन्द्रमाको मेघसे मुक्त करके प्रगट करता है वैसे रामचन्द्रने राक्षसरूपी महा संकटसे सीताका उद्धार किया। भरतने पहले उस धैर्यशालिनी सीताको प्रणाम किया।

७८। सीताके जिस चरणोंमें प्रणाम करके रावनने उनके पातिव्रत्यका नहीं नाश करने सका, उन चरणों और बड़े भाईके दृष्टान्तके अनुसार जटा बढ़ाया हुआ भरतका शिर मिलाके एकने दुसरेको पवित्र किया।

७९। रथका बेग घटाया गया। अनन्तर रामचन्द्र प्रजाओंको रथके आगे रख कर आधकोस चल कर रामचन्द्रने शत्रुघ्नके सजाए हुए डेरोंवाले अयोध्याके बड़े बागमें प्रवेश किया।

# चौधवां सर्ग ।

१ । आश्रय वृक्षके कट जानेसे लताके समान पतिके मर जानेसे शोचनीय दशाको प्राप्त हुई कौशल्या और सुमित्राको राम-लक्ष्मणने देखा ।

२ । शत्रुओंके विनाश करनेवाला पराक्रमशील दोनों भाईयोंने माताओंको प्रणाम किया । आंसुसे दृष्टि रोक जानेके कारण माताओंने केवल स्पर्शसे पुत्रसुखका अनुभव किया ।

३ । हिमालयके निर्झरके जलसे जैसे गङ्गा और सरयूका जल शीतल होता है वैसे कौशल्या और सुमित्राके आनन्दको आंसुओंने निकलनेके कारण शोकसे उत्पन्न हुई आंसुओंके गरमीको ठंढा कर दिया ।

४ । दोनों माताएं पुत्रोंके शरीरमें राक्षसोंके शस्त्रके चिन्ह गीलोंके समान दयासे स्पर्श करके क्षत्रियोंको स्त्रियोंको ईच्छा करती हुई 'वीर पुत्र प्रसव करनेवाली' पदवीको न मांगती हुई ।

५ । बाद "पतिका क्लेश देनेवाली मैं अलक्षणा सीता हुं" इस प्रकार अपना नाम उच्चारण करके वधू सीताने मरे हुए महिपतिको दोनों राणियोंको समान भक्तिसे प्रणाम किया ।

६ । बेटी उठो । तुम्हारे पवित्र चरित्रके ही प्रभावसे राम और लक्ष्मण महा बिपदसे उत्तीर्ण हुए । ऐसा प्यारा और सत्यवचन बोलके उन्होंने प्यारी वधूको उठायी ।

७ । पहले माताओंके आनन्दको आंसुओंसे रामके अभिषेकका काम शुरु हुआ । पीछे तीर्थोंसे लाये हुए सोनेके घड़ोंके जलसे बुढ़े मन्त्रियों अभिषेक करने लगी ।

८ । बड़े बड़े राक्षसों और वानरों बहुत नदी, सागर और पुष्करोंसे बहुत तीर्थोंके जल लाये थे । मेघसे उत्पन्न हुए जलको धारा जैसे विन्ध्य पर्वतके शिरमें गिरती हैं तीर्थ जलभी वैसे ही रामके शिरमें गिरने लगा ।

९ । पहले वनवासमें तपस्वीके वेशमें रामचन्द्रको जैसी शोभा हुई थी अभी राजवेशमें इससे अधिक शोभा हुई ये बोलना फजुल है ।

१० । तब रामचन्द्रने प्रधान सचिवों वानरों राक्षसों और सैनिकोंके साथ पुरवासियोंका आनन्द देके ऊंचे तोरणवाली रघुवंशीयोंकी राजधानी अयोध्यामें प्रवेश किया । उस समय मन्दिरोंसे खीलको वर्षा और नीचे तुरङ्गियोंको ध्वनी होने लगी ।

११ । भरतने छत्र धारण किया, लक्ष्मण और शत्रुघ्न चमर व्यजन करने लगे। मालुम हुआ कि साम, दान, दण्ड और भेद शरीर धारण करके इकट्टे हुए है।

१२ । प्रासादसे कालागुरुके धुए निकलके हवासे भिन्न होने लगे। मानों बनसे लौटे हुए रघुरायने राजधानी को वेणीको मुक्त किया।

१३ । सासुओंसे सुन्दर सिंगार की हुई सीताको कर्णीरथमें बैठी हुई देख कर अयोध्याकी स्त्रीयोंने प्रासादके झरोखेसे प्रणाम किया।

१४ । चमकती हुई प्रभावाला, अनुसूयाका दिया हुआ अंगरागसे जानकी ऐसी शोभित हुई कि मालुम पड़ा वे स्वामीसे नियुक्त होके आत्मशुद्धिकी परीक्षा देनेको फिर अग्निमें प्रवेश करती हुई।

१५ । मित्रताके सागर रामचन्द्रने सुसज्जित गृहमें मित्रोंके रहनेका स्थान देके चित्रमात्र शेष रहे हुए पिताके गृहमें रोते हुए प्रवेश किया।

१६ । वहां जाकर उन्होंने हाथ जोड़कर कैकेयीको "मातः पिता केवल आपहीके पुण्यसे स्वर्ग फल देनेवाले सत्यसे न भ्रष्ट हुए" कहकर उनकी लज्जाको हटाया।

१७ । बाद सुग्रीवादि मित्रोंके खानेके लिये ऐसा सामग्री दिया कि इच्छासे ही अभिलषित वस्तु मिलनेवाले वे आश्चर्य से दब गये।

१८ । रामचन्द्रने अभिनन्दनके लिये आये हुए देवर्षियोंका सत्कार किया। और उनसे रावणके जन्मका समाचार सुनकर अपनी शक्तिको महिमा समझने सका।

१९ । देवर्षियोंके अपने स्थानपर चल जानेके बाद रामचन्द्रने राक्षसाधिपति और वानराधिपतियोंको बिदा किया। सीताने अपने हाथसे उनको भेंट दिया। ऐसे आनन्दसे उन्होंने समय बीताया कि आधा महीना बिना खेयालसे ही काट गया था।

२० । रावणके प्राणके साथ जिस पुष्पक विमानको रामचन्द्रने लाया था अभिलाषासे ही तुरंत प्राप्त होनेवाले उस विमानको कुबेरके चढ़नेके लिये भेजा।

२१ । रामचन्द्रने पिताको आज्ञासे बनवाससे लौटके राज्यके भारका ग्रहण किया। उस समय वे धर्म अर्थ और कामके प्रति जैसे समदर्शी थे भाईयोंके प्रति भी वैसे ही समदर्शी हुए थे।

२२ । सेनापति कार्तिकेय जैसे छे मुखोंसे दुध पीते हुए माताओंमें

तुल्य सत्कार करनेवाले थे रामचन्द्रभी कौशल्यादि माताओंमें वैसे तुल्य प्यारकरनेवाले हुए थे।

२३। स्वयं लोभरहित होके उन्होंने प्रजाको धनवान और विघ्नदूर करनेके कारण क्रियाशील बनाया। विनय सिखानेके कारण उनके पिताके समान और शोक दूर करके उनके पुत्रके बराबर हुए।

२४। वे ठिक समय पौरलोगोंका कार्य्य देखकर सीताके साथ क्रीड़ा करते थे। उनको देखके मालुम हुआ कि राज्यलक्ष्मी सीताके शरीरमें प्रवेश करके रामके साथ खेल रही थी।

२५। दोनोंने बनवासके चित्रसे शोभित सुन्दर गृहमें अवस्थान करके भोज्य वस्तूयोंका उपभोग करके बनवासके कष्टको जितनाही मनमें लाया उतनाही अधिक सुख भोग किया।

२६। तब सीता अधिक सुन्दर नेत्रोंवाले और शरके समान पीले कहके विना गर्भ जतानेवाले मुहसे पतिका अधिक आनन्द देनेवाली हुई।

२७। रामचन्द्रने सीताके शरीरको दुबला और कुचाग्रके मैलरंवाले देख कर उनके गर्भको जाना। और लज्जावती सीताको एकान्तमें अपने गोदपर बैठाके पुछा कि मुझे बोलो कौन चीज तुम्हारे प्यारा है।

२८। सीताने उस गंगातटके तपोवनमें फिर जानेकी इच्छा को जहां क्रूर जनावरो नीवारसे प्राण धारण करते थे और तापस कन्याओं सीतासे सखीपन दीखाती थी।

२९। रघुवीर सीताके लिये उनकी इच्छा पूरा करनेको प्रतिज्ञा करके सेवकोंके साथ अयोध्यापुरीको देखनेकी इच्छासे आकाशके छुनेवाले महलपर चढ़े।

३०। धनसे पूर्ण दुकानों, नावोंसे भरी हुई सरयू, नगरके विलासियोंसे सेवित नगरके नगीचेके बगीचोंको देखकर वे बहुत प्रसन्न हुए थे।

३१। वाग्मीयोंके श्रेष्ठ शुद्ध चरित्रवाले शेषके समान जंघा और भुजवाले शत्रुका दमन करनेवाले रामने भद्रक नामक दूतसे अपने चरित्रके सम्बन्धमें लोकचर्चा पुछी।

३२। बहुत पुछनेके बाद उसने कहा कि हे नरनाथ राक्षसके घरमें रहनेवाली सीताके ग्रहणको छोड़ कर सब विषयमें ही प्रजालोग आपको प्रशंसा करते हैं।

३३ । बड़े लोहेको हातुड़ीके चाटसे गरम लोहेके समान स्त्रोनिन्दाको बात सुनके रामका हृदय विदोर्ण हुआ ।

३४ । 'अभो क्या अपयशको बातका ख्याल न करूं क्या निर्दोष पत्नोको त्याग करूं" ऐसो चिन्तामें उनका हृदय झूलेके समान हिलने लगा ।

३५ । इस कलङ्कको दुसरे किसो उपायसे नहो मिटा जा सकता है ऐसा सोचके रामने पत्नोका त्याग करना हो उचित समझा । क्योंकि यशोधनलोग अपने देहसे भो यशको प्यारा समझते है इन्द्रियके विषयको तो कुछ बात हो नहीं ।

३६ । अनन्तर तेजहोन रामने भाईओंको बोलाया । रामके चित्त-विकार देखके वे विषन्न होके बेटे । तब रामचन्द्रने उनके पास अपवादको बात कहो ।

३७ । सजल वायुसे दर्पण जैसा मलिन होता है अशुद्दाचार मुझसे भो पवित्र सूर्यवंश वैसे अपवित्र होनेवाला है ।

३८ । गजराज जैसे प्रगम बन्धनको नहीं सह सकता है मैं भो इस प्रथम कलङ्कको नहो सह सकता हुं । जलमें गिरो हुई तेलको बुंद जैसे तरंगोंमें फैलतो है मेरा कलङ्क भो प्रजाओंके बोचमें वैसे फैल रहा है ।

३९ । मैंने पहले जैसे पिताको आज्ञासे राज्यका त्याग किया था अपवादको हटानेके लिये अभो सोताका त्याग करूंगा ।

४० । मैं जानता हुं कि सोताका कुछ पाप नहीं है । परन्तु लोकाप-वाद कठिन मानना पड़ता है । देखो पृथ्वोको छायाको लोग चन्द्रका कलङ्क समझते हैं ।

४१ । मेरे राक्षसविनाशका श्रम व्यर्थ नहीं हुआ है वह वैर हटानेके लिये था क्रोधो सांप पैरोंसे छुते हुए मनुष्यको काटता सो खून पोनेके लिये नहीं ।

४२ । इस शेलको हटाकर मैं कुछ दिन जोता रहुं यदि तुम्हारो ऐसो इच्छा हो तब मेरे ओर कृपा करके मुझको इस कार्य्यसे निवृत्त होनेके लिये मत कहो ।

४३ । रामचन्द्रके ऐसे बोलनेके बाद भ्राताओंने उनको बातका न अनुमोदन किया न समर्थ भो किया ।

४४ । तब त्रिभुवनमें विख्यात यशवाले, सत्य बोलनेवाले लक्ष्मणके अग्रज रामने लक्ष्मणके ओर देखकर अलग करके उनको बोलाया ।

४५ । मनोरथ रखनेवाली तुम्हारी भाभी निश्चय तपोवन देखनेकी इच्छा करती है। सो तुम उसी बहानेसे उनको ले के वाल्मीकीके आश्रमके पास छोड़के आओ ।

४६ । लक्ष्मण जानते हुए कि पिताकी आज्ञासे परशुरामने माताका शिर काट डाला। गुरुकी आज्ञा विचारके योग्य नहीं यह जानकर लक्ष्मणने भी उस बात का ग्रहण किया।

४७ । यह अभिलषित बात सुननेसे प्रसन्न हुई सीताको न घोड़े जुते सुमन्त्रके रास पकड़े हुए रथमें बैठा लेकर चले ।

४८ । सीता अभिलषित प्रदेशमें आकर रामने मेरा अभीष्ट पूरा किया समझके प्रसन्न हुई। परन्तु उन्होंने ये बात जान पड़ी नहीं कि रामचन्द्रने कल्पवृक्षपन छोड़के असिपत्रके भावका ग्रहण किया ।

४८ । राहमें लक्ष्मणने सीतासे जो दुःखकी बात छिपायी थी प्यारेके दर्शन नहीं मिलनेके उस शकुन सीताके फड़कते हुए दाहिने नेत्रने बता दिया ।

५० । उस कुशकुनके कारण उनका मुह मलीन हो गया और वे कामना करने लगी कि भाईयोंके साथ रामको कुशल हो ।

५१ । बड़े भाईको आज्ञासे सती भाभीको वनान्तमें छोड़नेमें उद्यत लक्ष्मणके आगे बहती हुई गङ्गाजी मानों अपने तरंगरूपी भुजा उठाके उनको रोकने लगी ।

५२ । अनन्तर सुमन्त्रके रोके हुए रथसे सीताको किनारेपर उतारकर केवटसे लाई हुई नावसे गङ्गाको अपनी प्रतिज्ञाके समान उतर गये ।

५३ । बाद आंसूओंसे कंठको रोके हुए लक्ष्मणने उत्पाती मेघसे पत्थरको वर्षाके समान राजाकी आज्ञा सुनायी ।

५४ । तब प्रबल वायुसे पृथ्वीपर गिरी हुई लताके फुलों जैसे टुट जाते हैं सीताभी वैसे ही अपनी माता पृथ्वीपर गिरी और उनके गहने फिंके गये ।

५५ । इच्छाकुवंशीय शुद्धचरित्र राम तुमको क्यों छोड़ेंगे मानों इस संशयसे जननी पृथ्वीने उनको ग्रहण नहीं किया ।

५६ । मूर्च्छित हो जानेके कारण सीता पहले कुछ कष्टको नहीं समझने सकी। फिर संज्ञाको प्राप्त होके मनमें अत्यन्त दुःखी हुई। लक्ष्मणकी चेष्टासे प्राप्त हुई संज्ञा मूर्च्छासे भी अधिक कष्ट देने लगी ।

५७ । सीताने अपराधके विना ही त्यागकरनेवाले स्वामीकी निन्दा नहीं की । परन्तु पूर्व जन्ममें किये हुये पापके कारण दुःखपानेवाले आत्माका ही निन्दा करने लगी ।

५८ । लक्ष्मणने उन सतीको आश्वासन देकर वाल्मीकीके आश्रमका मार्ग दिखाकर कहा "हे देवि ! मैं पराधीन हूं । प्रभुकी आज्ञा पालन करनेके कारणसे आपके और कठोर हुआ । मुझे क्षमा कीजिये ।" ऐसा कहकर वे सीताके पैर पर गिरे ।

५९ । सीताने उनको कहा "मैं तुम्हारे उपर प्रसन्न हूं । उपेन्द्र जैसे इन्द्रका अधीन है तुमभी वैसे ही रामका अधीन हो । इस लिये तुम्हारा कुछ अपराध नहीं है । तुम बहुत काल तक जीवो ।"

६० । सासूओंको मेरा प्रणाम देकर कहो कि वे मुझमें स्थित अपने पुत्रके गर्भका कुशल ध्यान करें ।

६१ । मेरे ओरसे राजाको कहोगे कि अपने नेत्रोंके सामने अग्नि परीक्षासे शुद्ध मुझको त्यागना क्या विख्यात रघुवंशके योग्य हुआ ।

६२ । वा पण्डित आपने जो मुझको इच्छासे त्याग किया ऐसा सोचना उचित नहीं है । यह मेरे जन्मान्तरके पापका प्रबल उदय है ।

६३ । पहले आप राजलक्ष्मीको त्याग करके मेरे साथ बनको गये थे । सो अभी प्रतिष्ठाके साथ आपके घरमें रहती हुई मुझको उन्होंने नहीं सहा ।

६४ । पहले राक्षसों ऋषियोंके उपर अत्याचार करते हुए उनकी स्त्रियां मेरे शरण लेती थी । मैंने भी आपहीकी कृपासे उनको आश्रय दिया । अभी क्या आपके रहते हुए मैं उनका आश्रय ग्रहण करूंगी ।

६५ । इस समय गर्भरूपी विघ्न नहीं रहनेसे क्या मैं इस अपमानित जीवनको धारण करती ?

६६ । प्रसवके बाद मैं सूर्य्यमें दृष्टि लगाके यह तप करूंगी जिस्से फिर जन्ममें आपही मेरे स्वामी हो परन्तु यह वियोग न पड़े ।

६७ । मनुने क्षत्रियोंके लिये वर्णाश्रमकी रक्षाको ही धर्म नियत किया । इस लिये आपने त्याग की हुई मैं तपस्विनीके समान देखने योग्य हूं ।

६८ । मैं ऐसा निवेदन करूंगा ऐसा बोलकर लक्ष्मणके चल जानेके बाद सीता अति दुःखसे कंठ खोलकर डरी हुई कुररीके समान फिर रोने लगी ।

६९। सीताके शोकसे बनमें सब कोइका शोक हुआ। मौरोंने नाचना, वृक्षोंने फुलों और मृगोने मुहमें लो हुई घास छोड़ दी।

७०। व्याधके वेधे हुए क्रौञ्चमिथुनको देखके जिनका शोक श्लोकके रूपसे निकल गया था उन आदिकवि वाल्मीकि कुश समिधाके संग्रहके लिये गये हुये बनमें रोनेका शब्द सुनके उस तरह चले।

७१। सीताने रोना छोड़कर नेत्रोंके ढाकनेवाला आंसूयोंको पोंछ कर उनको प्रणाम किया। उन्होंने भी गर्भका चिह्न देखकर 'सुपुत्री हो' एसा आशीर्वाद देकर कहा—

७२। हे वैदेहि मिथ्या अपवादके डरसे तुम्हारे स्वामीने तुमको त्याग किया। तुम पिताके दूर स्थित हुए घरको प्राप्त हुई है ऐसा जानके व्याकुल मत हो।

७३। रावणके विनाशसे पृथ्वीको निष्कण्टक करनेवाले, सत्य प्रतिज्ञा-वाले और अपनी वड़ाई न करनेवाले होनेपर भी तुम्हारे उपर अकस्मात् अन्याय करनेमें उद्यत रामके उपर मेरा क्रोध हुआ।

७४। तुम्हारे श्वशुर वड़े कीर्त्तिमान राजा दशरथ मेरे मित्र थे तुम्हारे पिता साधुओंका जन्ममरण मिटानेवाले है, तुम भी पतिव्रताओंकी अग्रणी हो, सो तुम क्यों मेरी कृपाके योग्य न होगो।

७५। भयरहित होके तुम इस बनमें रहो। यहां तपस्वीयोंके साथ रहनेके कारण पशुयों शान्तभावको प्राप्त हुऐ है। विना क्लेशसे तुम्हारे पुत्र प्रसव होगा। और उसका जातकर्मादि यथाविधि सम्पन्न होगा।

७६। इस तमसाका तीर मुनियोंके कुटियोंसे भरा हुआ है। पाप दूर करनेवाले इसके जलमें स्नान करके इसके किनारे इष्टदेवताके पूजनसे तुम्हारे मनमें प्रसन्नता आयगी।

७७। मुनियोंकी कन्याए' ऋतुसम्बन्धी फुल और फल तथा बोए विना उपजे हुए नीवार आहरण करके और मिठा बचन बोलके तुम्हारे शोक पाये हुए मनको शान्त करेगी।

७८। तुम अपनी शक्तिके अनुसार जलके घड़ोंसे छोटे वृक्षोंको सेचनकर अवश्यही पुत्रोत्पत्तिके पहले दुधपानकरनेवाले पुत्रमुखका अनुभव करोगी।

७९। सीताने कृतज्ञताके साथ इस अनुग्रहका ग्रहण किया। करुणा-युक्त चित्तवाले ऋषिने उनको लेकर सांझके समय अपने आश्रमको प्राप्त किया। उस समय शान्त मृगों यज्ञवेदीके पास बैठे थे।

८० । बाद अमावस्या जैसे चन्द्रमाकी अन्तिमकला औषधियोंको अर्पण करती है वैसेही ऋषिने सीताको तपस्विनीयोंके हाथमें सौंपा। वे भी सीताके आगमनसे प्रसन्न हुई थी ।

८१ । तपस्विनीयोंने सीताका यथायोग्य सत्कार करके सन्ध्यासमय उनके रहनेके लिये हिंगोटके तेलसे उजाला की हुई मृगचर्मके बिछौने बिछी हुई पर्णशाला दी ।

८२ । वहां तमसाके जलमें स्नान करती हुई यथाशास्त्र अतिथियोंकी पूजा करती हुई और छालके वस्त्र पहनती हुई वह जानकी पतिका वंश रखनेके लिये कन्द मूलसे अपने शरीर की रक्षा करने लगी ।

८३ । प्रभु क्या अभीतक नहीं पछताते हैं इस प्रकार उत्कण्ठ किये लक्ष्मणने भी सीताके विलाप पर्यन्त आज्ञा पूरी करनेका समाचार अग्रजको सुनाया ।

८४ । यह सुनकर उस समय आंसू भरे हुए रामचन्द्र ओस वर्षानेवाले पौषके चन्द्रमाके समान हुए । क्योंकि उन्होंने लोकापवादसे ही सीताको घरसे बिदा किया मनसे नहीं ।

८५ । बुद्धिमान, वर्णाश्रम पालन करनेमें जागरूक रजोगुणरहित वह राम शोकको रोककर भाईयोंके साथ ऋद्धिमान राज्यका पालन करने लगे ।

८६ । कलङ्कके डरसे पतिव्रता स्त्रीका त्याग करनेवाले राजा रामचन्द्रके हृदयमें अतिसुखसे निवास करती हुई राजलक्ष्मी निःसपत्नीके समान शोभित हुई ।

८७ । दशाननका विनाश करनेवाले रामचन्द्रने सीताका त्याग करनेके पीछे दूसरी पत्नीको नहीं व्याह किया और सीताकीही मूर्ति से यज्ञादि सम्पन्न किया इस वृत्तान्त सुनके वे कठिन पतिपरित्याग दुःख भी किसी प्रकार सहने लगी ।

